वामजानु भूमौ पातयित्वा ( दक्षिणतो निषद्य ) दक्षिणपार्श्वे उपविश्य इममस्मदीयं यज्ञम् ( अभिगृणीत ) साधुरयं यज्ञ इत्येवमभिष्टुत अपि च (वः) युष्माकं, यत्किञ्चिद् ( आगः ) कर्मवैगुण्यजनितमपराधम् ( पुरुषता ) मनुष्यत्वेन हेतुना ( कराम ) वयं कृतवन्तः हे पितरः तेनकेनचिदपराधेन (नः) अस्मान् मा ( हिंसिष्ट ) वधिष्ट ।

हे ( विश्वे ) निखिल पितरो ! आप ( जान्वाच्य ) वामजानु को भूमि पर निपात कर (दक्षिणतः निषद्य) इस अग्नि से दक्षिण की ओर स्थित हो कर ( इमं यज्ञम् ) इस हमारे यज्ञ को ( अभिगृणीत ) स्तवन कीजिये, औ (पुरुषता) चाञ्चल्यस्वभाव रूप मनुष्यत्व से, आप का ( यद् आगः ) जो कुछ कर्मवैगुण्ययुक्त अपराध ( कराम ) किया हो तो तिस किसी अपराध से (नः) हम को (मा हिंसिष्ट) हिंसन मत करो ।

त्वमग्न * ईडितो जातवेदोऽवाड्ढव्यानि सुरभीणि कृत्वा, प्रादाः पितृभ्यः स्वधया ते अक्षन्नद्धि त्वं देव प्रयता हवींषि,

ऋ अ ८ अ १८ मण्ड १० अनु १६ १५ यजु० अ० ११
ऋ-य प १९ मं६६ ... ११ म० ५

अन्वयार्थः—हे अग्ने ! त्वमस्माभिः ( ईडितः ) स्तुतः हव्यानि अस्मदीयानि सुगन्धीनि कृत्वा ( अवाट् ) अवाक्षीत् प्राप्तवानसि ऊढ्वा च ( स्वधया ) पितृमंत्रेण पितृभ्यः

* सामवेदीयमंत्रब्राह्मण के द्वि० प्रपा० तृ० खण्ड में तो "अभून्नो दूतो हविषो जातवेदा अवाड्ढव्यानि सुरभीणि कृत्वा, प्रादात् पितृभ्यः स्वधया तेऽक्षन् प्रजानन्नग्ने पुनरेहि योनिम्" १९ मं, इस प्रकार का पाठ है ।

( प्रादाः ) दत्तवानसि, ते च पितरस्तद् हविः ( अक्षन् ) भक्षितवन्तः हे जातवेदस्त्वमपि (प्रयता) पवित्राणि हवींषि ( अद्धि ) भक्षय।

भाषा—हे अग्ने हमकर (ईडितः) स्तुत हुये (त्वं) आप (हव्यानिसुरभीणि कृत्वा अवाड् ) हमारे दीये हुये हव्य को सुगन्धित कर हवन द्वारा स्वीकार किया, औ स्वीकार कर फिर(स्वधया) पितृप्रिय स्वधा इस मंत्र से (पितृभ्यः प्रादाः) हमारे पितरों के प्रति प्रदान किया है अतः आप कर प्रदान किया हुआ जो हवि है उस हवि को ( ते ) हमारे पितर ( अक्षन् ) भक्षण करते हैं, हे ( जातवेदः ) दिव्यप्रकाशस्वरूप अग्ने ( त्वम् ) आप भी ( प्रयता हवींषि ) इन शुद्ध हवियों को (अद्धि) भक्षणकरो।

येऽग्निदग्धा*येऽनग्निदग्धा मध्येदिवःस्वधया मादयन्ते, तेभिः स्वराडसुनीतिमेतां यथावशं तन्वं † कल्पयस्व, मं० १४ ऋ० अ० ८ व० १८ मण्ड० १० अनु० १ सू० १५ ऋ० ० यु० य० अ० १९—मं० ६०—

अन्वयार्थः—ये ( अग्निदग्धाः ) श्मशानं प्राप्ताः ये च ( अनग्निदग्धाः ) श्मशानकर्म न प्राप्ता ये च ( दिवो ) द्युलोकस्य मध्ये स्वधया (मादयन्ते) तृप्ताश्चरन्ति, हे (स्वराट्) दीप्यमान अग्ने ( तैः पितृभिः ) तेभ्यः पितृभ्यः ( असुनीतिम् ) प्राणयुक्ताम् ( एताम् ) भक्षण योग्यां तनूं ( यथा वशं ) यथा कामं त्वं कल्पयस्व।

* यहां पर जो अग्निदग्धपद से जीवित पितरों का ग्रहण करते हैं उन के प्रति तो "ब्रह्मापि तं नरं न रञ्जयति" यह ही कहना पड़ेगा।

† यजुर्वेद में (कल्पयाति) यह पाठ है।

भाषा—हे स्वराट्=दीप्यमान अग्ने ! ( ये अग्निदग्धाः ) जो हमारे पितर अग्नि में दग्ध हुवे श्मशान संस्कार को प्राप्त हुवे हैं औ ( येऽनग्निदग्धाः ) जो श्मशान संस्कार को नहीं प्राप्त हुवे हैं औ जो ( दिवोमध्ये ) अन्तरिक्ष लोक में वा स्वर्ग लोक में स्वधामंत्र संस्कृत अन्न की प्राप्ति से (मादयन्ते) तृप्त होकर विचर रहे हैं ( तैः पितृभिः ) तिन पितरों के प्रति ( असुनीतिं ) प्राण युक्त ( एताम् ) हवि भक्षण के योग्यता वाली ( तनूं ) देह की कल्पना करो जिस से (यथा कामम् ) यथेष्ट यहां आकर हवि भक्षण करें[१] ।

ये निखाता ये परोप्ता ये दग्धा येचोद्धिता,
सर्वास्तानग्न आवह पितॄन् हविषे अत्तवे ॥

अथर्व—काण्ड १८ प्रपा० २२ अनु० २ मं २४

भाषा—( येनिखाताः ) जो हमारे पितर भूमि में गाडे गये हैं औ ( ये परोप्ताः ) नदी में वहाये गये हैं ( ये दग्धा जो अग्नि में जलाये गये हैं ( ये च उद्धिताः ) जो पृथ्वी में किसी कारण से गाडे जाने पर फिर निकाल कर जलाये गये हैं हे अग्ने ! ( तान् पितॄन् ) तिन सब पितरों को (हविषः अत्तवे ) हवि भक्षण के अर्थ यहां ( आवह ) प्राप्त कर।

इसी प्रकार अथर्व वेद के १८ वें काण्ड में ३४ प्रपाठकान्तर्गत चतुर्थ अनुवाक में—

"यास्ते धाना अनुकिरामि तिलमिश्राः स्वधावतीः[२]

---

१ अर्थात् श्राद्ध देश में आगमन शक्ति से रहित हमारे पितरोंको अपनी अलौकिकशक्ति से किसी अदृश्यशरीरकरयुक्त कर आप यहां उपस्थित करो, वा इस श्राद्धकर्म से उन को अन्यशोभन देह युक्त करो ।

२ जो स्वधामंत्र से तिल मिश्र धानों को मैं यजमान आपके लिये पिण्डों

-तास्ते सन्तु विभ्वीः प्रभ्वीस्तास्ते यमो राजानु-
मन्यताम् ॥ मं ४३,

इस मंत्र से लेकर

" स्वधा पितृभ्यः पृथिविषद्भ्यः ७८ स्वधा पि-
तृभ्यो ऽन्तरिक्ष सद्भ्यः ' ७९ ' स्वधा पितृभ्यो
दिविषद्भ्यः ' ८० ॥

इत्यादि प्रकार से अष्टादश काण्ड की समाप्तिपर्य्यन्त यही श्राद्धविषय निरूपण किया है विस्तर भय से हम ने निखिल का उपन्यास नहीं किया है।

इसी प्रकार सामवेदीय मंत्र ब्राह्मण के द्वितीयप्रपाठक के तृतीयखण्ड में भी—

" स्वाहा सोमाय पितृमते "

इत्यादि १९ एकोनविंशमन्त्रों से श्राद्धकर्म का निरूपण किया है[1]।

इस प्रकार चारो वेदों के मंत्रों से मृत पितरों के उद्देश से विहित पितृयज्ञ का लिङ्गद्वारा निरूपण करें अब वेद के

---

के सन्निधान में अग्नि की साक्षिता में फेंकता हूं, सो आप को विशेष समर्थ वाली तथा प्रभु शक्तिवाली होकर उपस्थित होवें. औ यमराजा भी इस कर्म को अनुमोदन करे जिसमें आपको सुखका लाभहोय, यह इसका तात्पर्य्य है।

१ जिस प्रकार से इन १९मन्त्रों का श्राद्धकर्म में विनियोग है, वह प्रकार गोभिलगृह्य सूत्र ४, ३, २, से लेकर ४, ४, २१ पर्य्यन्त स्पष्ट है।

२ अर्थात्-श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण, स्थान, समाख्या, यह षट् प्रमाण वेद के वाक्यों का कर्म में विनियोजक हैं, यह जैमिनीयदर्शन के तृतीयाध्याय में स्पष्ट है, तहां लिङ्गद्वारा जो वेद के मन्त्र श्राद्धकर्म का प्रतिपादक

मंत्रों का पितृयज्ञ में विनियोग कथन करने वाले तथा श्रुतिरूप से पितृयज्ञ को विधान करने वाले जो शतपथ आदि ब्राह्मणरूप वेद तथा आश्वलायनीय आदि श्रौत सूत्र तथा पारस्कराचार्य्य आदि प्रणीत गृह्यसूत्र हैं उन द्वारा पितृयज्ञ का निरूपण करते हैं—

---

## पिण्डपितृयज्ञमीमांसा।

तहां प्रथम सङ्ग के सङ्ग शतपथ आदि श्रुतियों के वाक्यों का उपन्यास करते हुये † ऋगवेदीय श्रौतसूत्रों से पिण्ड-पितृयज्ञ के विधान का निरूपण किया जाता है।

"अमावास्यायामपराह्णे पिण्डपितृयज्ञः"

आश्वलायनश्रौतसूत्र
अ० २ कण्डिका ६ सू० १

---

हैं उन का उपन्यास कर अब जो साक्षात् श्रुतिद्वारा पितृयज्ञ के विधायक वेदवाक्य हैं उन का उपन्यास किया जाता है।

† यहां इतना विशेष यह भी जान लेना उचित है कि—ऋगमंत्रों का तथा ऋग्वेदीय कर्मों का व्यवस्थापक ऐतरेयादि ब्राह्मण तथा आरण्यक एवं आश्वलायन औ शाङ्खायन श्रौतसूत्रनामक कल्पसूत्र हैं।

यजुर्मन्त्रों का तथा यजुर्वेदीय कर्मों का शतपथादि ब्राह्मण तथा, कात्यायन, बौधायन, आपस्तम्ब श्रौतसूत्रादि व्यवस्थापक हैं।

एवं साममंत्रों, का तथा सामवेदीयकर्मों का ताण्ड्यमहाब्राह्मण आदि एवं लाट्यायन, द्राह्यायण आदि श्रौतसूत्र व्यवस्थापक हैं, एवं अथर्वमन्त्रों का तथा अथर्ववेदीयकृत्यों का गोपथब्राह्मण तथा शौनक कौषीतकी श्रौतसूत्र व्यवस्थापक हैं, इन से विरुद्ध जो मनमाना वेद के तात्पर्य्य को मानेगा वह नास्तिक जानना, अतः इसी क्रम से ही यह मीमांसा आरम्भ किया जाता है।

पिण्डैः क्रियमाणो यः पितृणां यज्ञः सपिण्डपितृयज्ञः, अतः पितृदेवत्यकर्मनामधेयमिदमिति बोध्यम्, स च कस्मिन् समयेऽनुष्ठेय इत्याकाङ्क्षां शान्तयति—

'अमावास्यायामपराह्णे' इति ।

अत्र यदधिकं मीमांसनीयं तद् आपस्तम्बीयश्रौतसूत्रोपन्यासावसरे मीमांसयिष्यत इति नैतावता सन्तोष्टव्यम् ।

भाषा—अमावास्या तिथि में अपरान्ह समय में पिण्ड-पितृयज्ञ का अनुष्टान करे यह संक्षिप्त सूत्रार्थ है[२]

यहां पर जो विशेष मीमांसा आवश्यक है वह आपस्तम्बीय श्रौत सूत्र की व्याख्या में आगे कही जायगी,

यद्यपि

"अमावास्यायामपराह्णे पिण्डपितृयज्ञेन चरन्ति[३]

इस श्रुति से पिण्डपितृयज्ञ का अनुष्टान काल अमावस्या तिथि निर्णीत है तथापि अमावास्या में अवश्य करना

---

१ "पिण्डपितृयज्ञ" इति वक्ष्यमाणस्य कर्मणः समानसंज्ञा, सा च पिण्डदानपदार्थस्यैवाऽर्थानुगमाद्, पिण्डैःपितृणां यज्ञ इति पिण्डपितृयज्ञः, अतश्च होमजपादयस्तदङ्गाः, प्रयोजनं चिन्तायास्तदकरणेऽभ्यावृत्तिर्न होमादेः, इति कर्काचार्यः ।

अर्थात् वक्ष्यमाण कर्म में पिण्डदान प्रधान है औ होम जप आदिक अङ्ग हैं, इस से पिण्डदान नामक कर्म का नाम पिण्डपितृयज्ञ जानना ।

२ पिण्डदान द्वारा क्रियमाण जो पितरोंका यजन वह पिण्डपितृ यज्ञ है ।

३ इस श्रुतिविषयक विशेष मीमांसा दर्शनीय हो तो "जैमिनीयदर्शन के चतुर्थाध्याय के चतुर्थ पाद में "पितृयज्ञः स्वकालत्वादनङ्गंस्याद्" इस अष्टमअधिकरण के शाबरभाष्य तथा तन्त्रवार्तिक का आलोकन करो, नहीं तो स्वामी जी कृत जैमिनीयदर्शन की व्याख्या को देखो ।

चाहिये इस नियम की पुष्टि करनेवाले जो वेद में अर्थवाद रूप इतिहास हैं उन का संक्षेप से उपन्यास करते हैं जिस से यह निश्चय हो जाय कि यह कर्म आवश्यक है—

"प्रजापतिं वै भूतान्युपासीदन् प्रजा वै भूतानि वि नो धेहि यथा जीवामेति, ततो देवा यज्ञोपवीतिनो भूत्वा दक्षिणं जान्वाच्योपासीदँस्तानब्रवीद् यज्ञो वोऽन्नममृतत्वं व ऊर्क् सूर्य्यो वो ज्योतिरिति ॥ १ ॥ अथैनं पितरः प्राचीनावीतिनः सव्यं जान्वाच्योपासीदँस्तानब्रवीन्मासिमासि वोऽशनं स्वधा वो मनोजवश्चन्द्रमा वो ज्योतिरिति ॥ २ ॥ अथैनं मनुष्याः प्रावृता उपस्थं कृत्वोपासीदँस्तानब्रवीत् सायं प्रातर्वोऽशनं प्रजा वो मृत्युरग्निर्वो ज्योतिरिति ॥ ३ ॥

श० ब्रा०—कां० २ प्र० १ ब्रा० ४

भाषाभावार्थ—देवता तथा पितर औ मनुष्य यह तीन प्रकार के भूत ( जिस प्रकार से हमारा जीवन हो सो प्रकार हमारा आप विधान करें ) इस कथन के अभिप्राय से प्रजापति के समीप गमन करते भये, तहां पहिले देवताओं ने यज्ञोपवीत* को धारण कर दक्षिण जानु का भूमि पर पात

---

* "दक्षिणं बाहुमुद्धृत्य शिरोऽवधाय सव्येंऽसे प्रतिष्ठापयति दक्षिणं कक्षमन्ववलम्बं भवतीत्येवं यज्ञोपवीती भवति" १—२—२—इस गोभिलसूत्र से दक्षिण बाहु को ऊपर उठा कर शिर का अवधान कर वाम कंधे पर स्थापित किया हुआ जो वसन वा अजिन वा सूत्र दक्षिण कांख के नीचे आलम्बन करता है वह यज्ञोपवीत जानना ।

कर प्रजापति के सन्मुख उपस्थित होकर जीविका की याचना की तब प्रजापति ने यह कहा कि यज्ञ आप का अन्न है अमृत आप का ऊर्क् (वीर्य्यप्रद) है औ सूर्य्य आप के लिये प्रकाश है।

फिर पश्चात्–प्राचीनावीती हुये[1] वामजानु को भूमि पर निवाय कर पितरलोक उपस्थित हुये तब उन पितरों के प्रति प्रजापति ने यह कहा कि मास मास में अमावास्या के दिन आप का भोजन होगा औ स्वधारूप मंत्र आप का मनोजव[2] है औ चन्द्रमा आप की ज्योति है।

फिर प्राचून (निवीती[3]) हुये दोनों जानुयों को भूमि पर निवाय कर मनुष्य उपस्थित हुये तब उन को प्रजापति ने यह कहा कि सायं औ प्रातःकाल आप का भोजन है औ पुत्रपौत्रादि प्रजा आप लोकों का मृत्यु है औ अग्नि आप की ज्योति है।

यद्यपि यहां पर श्रुति में सामान्य से ही (मासि मासि) इस वाक्य से मास मास में पितरों को भोजन कहा है, तथापि—

---

१ "सव्यं बाहुमुद्धृत्य शिरोऽवधार्य्य दक्षिणेंऽसे प्रतिष्ठापयति सव्यं कक्षमन्ववलंबं भवतीत्येवं प्राचीनावीती भवति" इस गोभि० १–२–३ सूत्र से वाम बाहु को ऊपर उठा कर शिर को नम्र कर दक्षिण कन्धे पर स्थापित हुआ जो सूत्र आदि वामकक्ष को आलम्बन करे वह प्राचीनावीत जानना।

२ मनसरीखे वेग से आप के प्रति अन्न पहुंचाने वाला है।

३ "निवीतं कण्ठलम्बितम्" अर्थात्–गले में माला की तरह जो सूत्र पहिना जाय वह निवीत जानना, विशेष निवीताधिकरण में देखो।

"एष सोमो राजा देवानामन्नं यच्चन्द्रमा स एतां रात्रिं क्षीयते तस्मिन् क्षीणे ददाति +"

इस अग्रिम श्रुति से अमावास्या का ग्रहण करना ।

एवं च हर अमावस्या में न करने से प्रजापति की आज्ञा के भङ्ग जन्य प्रत्यवाय तथा पितरों के कोप से अनर्थ की प्राप्ति होने से यह अवश्य अनुष्ठेय है यह बोधन किया।

यजुर्वेदीय तैत्तिरीय ब्राह्मण के प्रथमाष्टक में तृतीयाध्याय के दशम अनुवाक में भी अर्थवाद रूप इतिहास से अमावास्यातिथि में पिण्डपितृयज्ञ का अनुष्ठान आवश्यक रूप से कहा है ।

"इन्द्रो वृत्रं हत्वा, असुरान् परिभाव्य सोऽमावास्यां प्रत्यागच्छत्, ते पितरः पूर्वेद्युरागच्छन् पितॄन् यज्ञोऽगच्छत्, तं देवाः पुनरयाचन्त, तमेभ्यो न पुनरददुः, तेऽब्रुवन् वरं वृणामहे, अथ वः पुनर्दास्यामः, अस्मभ्यमेव पूर्वेद्युः क्रियत इति १, तमेभ्यः पुनरददुः, तस्मात्पितृभ्यः पूर्वेद्युः क्रियते, यत्पितृभ्यः पूर्वेद्युः करोति पितृभ्य एव तद् यज्ञं निष्क्रीय यजमानः प्रतनुते, सोमाय पितृपीताय स्वधा नम इत्याह"

भाषाभावार्थ—जब इन्द्रदेव जी युद्ध द्वारा वृत्रासुर को

---

+ य० श० २-३-४-७ । यह सोम राजा देवों का अन्न है जिस का द्वितीय नाम चन्द्रमा है सो यह चन्द्रमा इस अमावस्या को क्षीण हो जाता है, जिस चन्द्रक्षय के दिन श्राद्ध पिण्डदान करना चाहिये, यह श्रुति का भाव है ।

हनन कर औ असुरों को पराभव कर दर्शयाग के दिन[1] अपने स्थान में आये थे तब उस से एक दिन पूर्व ही पितरलोक वहां पर आन पहुंचे थे तब दर्शादिक यज्ञ भी पितरों को प्राप्त होते भये, तब पितरों के प्रति इन्द्रादि देवताओं ने यह कहा कि यह यज्ञ हमारे हैं सो आप हम को समर्पण करो तब पितरों ने उन को यज्ञ न समर्पण कर यह कहा कि प्रथम आप इस यज्ञ लेने के बदले में हम को कुछ वररूप उत्कोच[2] प्रदान करो तब हम आप के प्रति यज्ञ का प्रत्यावर्तन कर देंगे–तब देवताओं ने कहा कि आप इस के बदले क्या चाहते हो तब पितरों ने कहा कि जिस दिन (शुक्लपक्ष की प्रतिपद् को) आप के नाम का दर्शयाग होता है उस से पूर्व दिन अमावास्या में प्रथम हमारे निमित्त याग होना चाहिये।

तब देवताओं ने इस कथन को स्वीकार किया औ पितरों ने उन के प्रति यज्ञ का प्रत्यर्पण किया,

"तस्मात् पितृभ्यः पूर्वेद्युः क्रियते"

इस कारण से ही अमावास्या के दिन पितृयाग किया जाता है।

जिस हेतु से देवताओं ने मूल्य अर्पण कर पितरों से यज्ञ ग्रहण किया है इस हेतु से उस मूल्य के सधानेके लिये

---

१ अमावास्या के दिन अन्वाधान कर शुक्लप्रतिपद् के दिन दर्शयाग का आरम्भ किया जाता है।

१ उत्कोच नाम उस का है जिस को घूस वा रिस्वत कहते हैं।

प्रथम पितृयज्ञ का अनुष्ठानकर फिर दर्शयाग का यजमान अनुष्ठान करे नहीं तो प्रत्यवाय होगा यह श्रुति का भाव है।

अमावास्यातिथि में भी किस काल में करे, इस आकाङ्क्षा के होने पर कहा है कि—

"अपराह्णे" इति,

अर्थात्—अपराह्ण काल में करे।

"सवाऽपराह्णे ददाति, पूर्वाह्णो वै देवानां मध्यन्दिनो मनुष्याणाम्, अपराह्णः पितॄणां तस्मादपराह्णे ददाति[1]" शत० कां० १ म० २ ब्रा० ४ कं० ८—

इस शतपथ में, तथा

"अपराह्णभाजो वै पितरः, तस्माद् अपराह्णे पितृयज्ञेन चरन्ति[2]" पूर्वभाग म० २ खं० १,

इस गोपथ श्रुति में भी अपराह्ण काल में ही पितृयज्ञ के आरम्भ करने का उपदेश किया है।

तहां[3] दिन के समान तीन विभाग करने से जो तृतीय भाग है वह अपराह्ण जानना।

औ कोई एक तो दिनके समान दो भागोंमें से द्वितीय भाग को अपराह्ण कहते हैं।

---

१ अपराह्ण में पितृयज्ञ करे क्योंकि देवों को भाजने में पूर्वाह्ण प्रिय है औ मनुष्योंको मध्याह्न प्रिय है, औ पितरोंको अपराह्ण प्रिय है, इससे अपराह्ण में ही पितरों को दे।

२ अर्थात्—पितर अपराह्णको सेवन करते हैं, इससे अपराह्णमें पितृयज्ञ करे।

३ तहां प्रथम कर्मोपाध्याय के कथनानुसार अपराह्ण का निर्वचन करते हैं [ तहां ] इत्यादि से।

औ कोई एक दिन के समान पांचभागों में से पञ्चम भाग को अपराह्ण कहते हैं—

औ कोई एक दिन के नवभाग करने से जो सप्तम भाग है उस को अपराह्ण कहते है।

औ (१) कोई एक तो दो २ घटिका के विभाग से रौद्र, चैत्र, मैत्र, सावट, सावित्र, जयन्त, गान्धर्व कुतप, रौहिण, विरञ्चि, विजय, नैर्ऋत, माहेन्द्र, वारुण, भट्ट, इन पन्द्रह मुहूर्तों का दिनमान मान कर यह कहते हैं कि-जब दिन का दो विभाग किया जाय तो अष्टम मुहूर्त से लेकर पश्चिम सन्ध्या के आरम्भ पर्य्यन्त अपराह्ण जानना,

औ जब दिन का तीन विभाग माना जाय तो एकादशमुहूर्त से ले कर पश्चिमसन्ध्यापर्य्यन्त अपराह्ण जानना, औ जब चार विभाग किया जाय तो दशममुहूर्त के द्वितीयपाद के उत्तरार्द्ध से ले कर द्वादश मुहूर्त के आद्यपाद के अवसान पर्य्यन्त अपराह्ण जानना औ पञ्चधाविभाग कियाजाय तो दशममुहूर्त से ले कर द्वादशमुहूर्त के अवसान पर्य्यन्त अपराह्णकाल जानना.

सर्वथा ही तृतीयप्रहर पितृयज्ञ के आरम्भ का काल है यह निर्विवाद है,

बहुत से निबन्धकार तो †

(१) चतुर्वर्गचिन्तामणि में जो अपराह्ण के लक्षण कहे हैं उन का उपन्यास करते हैं (औ) इत्यादि से—

† चतुर्वर्गचिन्तामणि का श्राद्धखण्ड देखो।

"कुं यत्र गोपतिर्गोभिः कार्त्स्न्येन तपति क्षणे,
स कालः कुतपो ज्ञेयः तत्र दत्तं महाफलम् " स्कन्द०
"मुहूर्तात्सप्तमादूर्ध्वं मुहूर्तान्नवमादधः,
स कालः कुतपो ज्ञेयः पितृणां दत्तमक्षयम् " वायु०
"दिवसस्याष्टमे भागे मन्दो भवति भास्करः
स कालः कुतपो ज्ञेयः पितृणामन्नमक्षयम् ", मत्स्यपु०
अन्हो मुहूर्ता विख्याता दश पञ्च च सर्वदा (४)
तत्राष्टमो मुहूर्तो यः स कालः कुतपः स्मृतः "
मध्यान्हे सर्वदा यस्मान्मन्दोभवति भास्करः,
तस्मादनन्तफलदस्तत्रारम्भो विशिष्यते " मत्स्य०

इत्यादि प्रमाणों से दिन का अष्टम अंश जो कुतप-नाम मुहूर्त है वही पितृयज्ञ के आरम्भ का काल है, यह कहते हैं"—

---

१ (यत्र) जिस समय में (गोपतिः) सूर्य्य (गोभिः) अपनी किरणों से (कुं) पृथिवी को (कार्त्स्न्येन) संपूर्ण रूप से व्याप्त हो कर तपता है सो काल कुतप जानना चाहिये, तिस समय पितरों के प्रति प्रदत्त महाफलवाला है।

२ सप्तम मुहूर्त से ऊपर औ नवम मुहूर्त से पूर्व जो मुहूर्त है वह कुतप है, तिस समय पितरों के प्रति दिया हुआ अक्षय होता है।

३ जिस दिवस के अष्टम भाग में सूर्य्य तेज हो कर मन्दप्रकाशवाला होता है वह काल कुतप जानना, इस काल में पितरों के प्रति दीया हुआ अन्न अक्षय होता है।

४ दिन के जो १५ पञ्चदश मुहूर्त हैं उन में से जो अष्टम मुहूर्त है वह कुतप कहा जाता है, जिस हेतु से उस मध्यान्हकाल में सूर्य्य मन्द होता है इस हेतु से अनन्तफल के देनेवाले श्राद्ध का आरम्भ उस काल में श्रेष्ठ है।

मनुजी ने भी

"त्रीणि[1] श्राद्धे पवित्राणि दौहित्रः कुतपस्तिला:"

इस वाक्य से कुतपकाल को श्रेष्ठ कहा है,

औ कोइ एक तो[2]

"मध्यान्हः (३) खड्गपात्रं च तथा नेपालकंबलः,
रूप्यं दर्भास्तिला गावो दौहित्रश्चाष्टमो मतः
पापं कुत्सितमित्याहुस्तस्य सन्तापकारिणः
अष्टावेते यतस्तस्मात्कुतपा इति विश्रुताः"

इस वचन से मध्यान्ह आदि आठ पदार्थों का नाम कुतप मानते हैं[3] ।

इन सर्व वचनों का सार यह है कि मध्यान्ह के अवसानकाल से लेकर सायान्ह से पूर्व पूर्व ही पितृयज्ञ के अनुष्ठान का काल है ।

इति आश्वलायनीय श्रौतसूत्रे द्वितीयाध्याये षष्ठी कण्डिकायां प्रथमसूत्र व्याख्यानम्

इस प्रकार पितृ यज्ञ का काल निरुपण कर अब उस का अनुष्ठान प्रकार कहते हैं—

---

१ (दौहित्र) स्वकीय कन्या का पुत्र तथा कुतप औ तिल यह तीन पदार्थ श्राद्ध में पवित्र हैं, अ० ३ श्लो० २३५ ।

२ मिताक्षराकार विज्ञानेश्वर आदि निबन्धकार ।

३ मध्यान्ह, खड्गपात्र, नेपालकंबल, रूपा, दर्भ, तिल, गाय, दौहित्र, इन आठों का नाम कुतप है, क्योंकि कु नाम कुत्सित पाप का है औ यह आठो पाप को संताप करने वाले हैं अर्थात् यह आठों पाप के नाशक हैं, इस से इन का नाम कुतप है ।

सू० दक्षिणाग्नेरेकोल्मुकं प्रागदक्षिणाप्रणयेत् ।
"ये रूपाणि" इति, २—६—२—

अन्वयार्थः—दक्षिणाग्नेः सकाशाद् ( एकोल्मुकम् ) एकतः प्रदीप्तमुल्कं गृहीत्वा तस्मादेव दक्षिणाग्नेः प्रागदक्षिणस्यां दिशि स्थापयेद् ( ये रूपाणि ) इति मन्त्रेण,

भाषा—दक्षिणाग्नि से एक उल्मुक को ग्रहण कर फिर "ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमानाऽसुराः सन्तः स्वधया चरन्ति, परा पुरो निपुरो ये भरन्त्यग्निष्टां लोकान् प्रणुदात्यस्माद्" यजु०अ०२ मं०३०

इस मंत्र को पढ़कर उस दक्षिणाग्नि के (की) पूर्व-दक्षिण दिशा में ( प्रणयेत् ) स्थापन करे,

उल्मुक स्थापन क्यों किया जाता है इस का कारण शतपथ में निरूपण किया है—तथाहि – २-३ ४-

'स यदनिधायोल्मुकमथैतत् पितृभ्यो दद्यादसुररक्षसानि हैषामेतद् विमथ्नीरँस्तथो हैतत्पितृणाम-

---

१ एक ओर (तरफ) अग्नि से प्रज्वलित काष्ठ को उल्मुक कहते हैं ।

२ ( येऽसुराः ) जो असुर ( रूपाणि प्रतिमुञ्चमानाः सन्तः ) अपने रूप को छिपा कर पितरों के समान रूप को धारण करते हुये ( स्वधया ) पितृअन्न के निमित्त (चरन्ति) इस पितृयज्ञ के स्थान में विचर रहे हैं, तथा जो ( परा पुरः ) स्थूल शरीर ( निपुरः ) निकृष्टपुरी अर्थात्, सूक्ष्म शरीर को (भरन्ति) धारण करते हैं (तान्) उन असुरों को यह उल्मुकरूप अग्नि (अस्माल्लोकात्) इस पितृयज्ञस्थान से ( प्रणुदाति ) दूर करे

सुररक्षसानि न विमथ्नते तस्मात्परस्ताद् उल्मुकं निदधाति १४ स निदधाति "ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति „ इति

अर्थात्—यदि उल्मुक को न स्थापन कर पितरों के प्रति पिण्ड प्रदान किया जाय गा तो असुर और राक्षस उन्मथन करें गे इस से असुर इस यज्ञ के भागी मत होंय किन्तु यहां से चले जाय इस लिये उल्मुक को स्थापन करे।

सू० सर्वकर्माणि तांदिशम् २-६—३

अन्वय०—उल्मुकस्थापनवद् इतराण्यपि सर्वाणि कर्माणि तां प्रागदक्षिणां दिशम्, अभिमुखानि कर्तव्यानि।

भाषा—जिस दक्षिणदिशा की तरफ उल्मुक स्थापन किया है उसी दिशा के अभिमुख ही और सब कर्म करना चाहिये।

इस दिशा की ओर क्यों करे इस में कारण शतपथ में कहा है यथा—

" एतस्यां हि दिशि पितृलोकस्य द्वारम् "

" दक्षिणाप्रवणे कुर्य्यादित्याहुः † दक्षिणाप्रवणो वै पितृलोकः" शतपथ कां १२ अ० ८ ब्रा० ४

अर्थात्--दक्षिणदिशा के तरफ पितृलोक का द्वार है इस से दक्षिणदिशा के अभिमुख ही पिण्डदानादि करना चाहिये।

---

† दक्षिण की ओर निम्न स्थान में पितृयज्ञ करे ऐसे तत्त्ववेता कहते हैं, क्योंकि इसी ओर पितृलोक है।

-सू० उपसमाधायोभौ परिस्तीर्य्य दक्षिणाग्नेः प्रागुदक् प्रत्यगुदग्वैकैकशः पात्राणि सादये च् चरुस्थालि* शूर्पस्फ्योलूखल मुशलस्रुवध्रुवकृष्णाजिनसकृदाच्छिन्नेध्मेमेक्षणकमण्डलून्, २—६—४—

एकेनैव प्रयत्नेन छिन्नाः कुशा-सकृदाच्छिन्नाः कुशाः, अ०चरुस्थाली-ध्रुवाशब्दयोश्छान्दसं ह्रस्वत्वं ज्ञेयम्, निगदव्याख्यात मितरत् ।

भापा--(उभौ) श्रौत वा स्मार्त अग्नि को, (उपसमाधाय) स्थान परिष्कारपूर्वक अभिमुख स्थापन कर, (परिस्तीर्य्य) चारो ओर(१) और चार २ कुशों से आच्छादित कर फिर ।

---

* (शूर्पम्) पुरोडाशादिसंबन्धिनां व्रीह्यादीनां निस्तुपीकरणोपयोगि पात्रम्, (स्फ्यः) खदिरकाष्ठनिर्मितोऽरत्निपरिमितो दीर्घश्चतुरंगुलपरिमित विस्तारः खड्गसदृशाकारवान् पात्रविशेषः,

(उलूखलम्) पलाशकाष्ठनिर्मितं द्वादशांगुलपरिमितोच्छ्रायमुपरितनार्ध भागेविलयुक्तं व्रीह्यादिकण्डनोपयोगिपात्रम् (मुसलम्) उलूखलार्धत्रिगुणापामं खदिरकाष्ठनिर्मितमुद्यमननिपातनेन कण्डनोपयोगि, (स्रुवः) खदिरकाष्ठनिर्मितोऽरत्निमात्रदीर्घः अग्रभागेऽङ्गुष्ठपर्वमात्रवर्तुलबिलयुक्त आज्यहोमाद्याकरणभूतः "स्रवत्याज्यादिद्रव्यमस्माद्" इतिव्युत्पत्तिसिद्धः पात्रविशेषः (ध्रुवा) जुहूसमानाकारा विकङ्कतकाष्ठनिर्मिता होमाद्यर्थं स्रुवेण गृह्यमाणस्याज्यस्याधारभूता यागावसानपर्यन्तं वेद्यां विद्यमानत्वेनस्थिरभूता "ध्रुवति=अप्रचलिता भवति" इत्यन्वर्थः पात्रविशेषः (कृष्णाजिनम्) व्रीह्यावघातकाले उलूखलस्याधः स्थापनोपयोगि कृष्णमृगचर्म, (सकृदाच्छिन्नाः) एकेनैव प्रयत्नेनोत्पादिताः कुशाः, (इध्म) होमोपयोगि पञ्चदशसंख्याकं काष्ठम् (मेक्षणम्) अश्वत्थकाष्ठनिर्मितम् अरत्निपरिमितम् अग्रभागे चतुरङ्गुलचतुरस्रफलकयुतं, फलकादविशष्टभागदण्डयुतं पात्रम्, (कमण्डलुः) जलाधारः पात्रविशेषः प्रसिद्ध एव ।

(१) "षोडशाभिर्दर्भैरग्नेः प्राच्यादिषु परिस्तृतिः" इतिवचनात्—पूर्व

दक्षिणाग्नि के पूर्व-उत्तर वा पश्चिम उत्तर की ओर एक एक पात्र स्थापन करे, वह पात्र कौन है, इस पर कहते हैं " चरुस्थाली " इति, अर्थात्—चरु बनाने के लिये स्थाली, ( शूर्प ) बांस कर निर्मित व्रीहि आदि के वितुषी करने का पात्र ( स्फ्य ) खादिरकाष्टनिर्मित औ अरत्निपरिमितदीर्घ तथा चार अङ्गुल परिमित विस्तार वाला खड्गसदृश पात्र, ( उलूखल ) पलाशकाष्टनिर्मित तथा द्वादशअंगुलपरिमित उचायीवाला तथा आधे भाग में ऊपर जा कर विलयुक्त व्रीहि आदि के कण्डन का उपयोगी पात्र ( मुशल ) खादिरकाष्टानिर्मित औ उलूखल के अर्द्धभाग से त्रिगुणविस्तारवाला व्रीहि के कण्डन करने वाला दण्डविशेष ( स्रुव ) खदिरकाष्टनिर्मित अरत्निमात्र दीर्घ औ अग्रभाग में अंगुष्ट के पर्वमात्र परिमाणवाला वर्तुलाविल से युक्त घृतके होम का साधनभूत पात्रविशेष ( ध्रुवा ) विकङ्कतनामक वृक्षसंवन्धिकाष्टनिर्मित तथा होमार्थस्थापित घृत का आधार विशेष ( कृष्णाजिन ) व्रीहि के कूटने काल में उलूखल के तले स्थापन का उपयोगी कृष्णमृग का चर्म, ( सकृदाच्छिन्न ) एक व्यापार से ही उत्पाटन किये हुये कुश[१] ( इध्म )

---

प्राच्यां प्रथममेखलोपरि चतुर्भिर्दर्भैस्तथैव दक्षिणस्यां प्रतीच्यामुदीच्यां च क्रमेण स्तरणम्, परिस्तरणपदार्थः ।

१ एक ही यत्न से व्रीही छेदन करे इस में कारण तैतिरीय ब्राह्मण में कहा है यथा—"सकृदाच्छिन्नं बर्हिर्भवति, सकृदिव हि पितरः" तै० ब्रा० १-३-१०-५—

अर्थात्—पिण्डों के अधोभाग में जो कुश बिछायी जाती है वह एक ही

पंचदशसंख्यक काष्ट ( मेक्षण ) अश्वत्थकाष्टनिर्मित अरत्नि मात्रपरिमाणवाला अग्रभाग में चार अङ्गुल चतुष्कोणफलकयुक्त जो दर्वीसदृशपात्र वह मेक्षण जानना, कमण्डलु प्रसिद्ध ही है, इन पात्रों को दक्षिणाग्नि के उत्तर ओर स्थापन करे ।

सू० दक्षिणतोऽग्निष्टमारुह्य चरुस्थाली व्रीहीणां पूरणं निम्रजेद्–२–६–५–

अन्वय०—( अग्निष्टं ) शकटं दक्षिणत आरुह्य, तत्रैव शूर्पे स्थालीं निधाय व्रीहिभिरापूरयेद् तां पूर्णां ( निमृज्याद् ) यथोपरितनाद् विलदेशाच्छूर्पोपरि पतेयुस्तथाकुर्य्याद् ।

भाषा—दक्षिणाग्नि से ईषत् दक्षिण की ओर स्थित जो व्रीहिपूरित शकट है तिस ( अग्निष्टं ) शकट को (दक्षिणत आरुह्य) दक्षिण की तरफ से आरोहण कर तिस शकट के मध्य में शूर्प रख कर फिर शूर्प के बीच में (चरुस्थालीं) चरु बनाने वाली स्थाली को स्थापन कर व्रीहि से पूरण करे फिर ( व्रीहीणां पूरणं ) व्रीहिकर पूरित उस स्थाली को ( निमृजेद् ) शोधन करे अर्थात् इस प्रकार उस स्थाली को दोनों हस्तों से हिलोरा दे जिस में स्थाली के बरावर व्रीहि उस में रहजाय और शेष उस शूर्प में गिर पडे ।

---

व्यापार से जितनी छेदन कियी जाय उतनी ही लेनी चाहिये कुछ वारंवार दात्र का व्यापार न करे क्योंकि "सकृदिवहि पितरः" अर्थात्–जिस हेतु से पितरलोक एक ही वार मरण से पितृभाव को प्राप्त भये हैं कुछ पितृत्व के लिये वारंवार नहीं मरे हैं इस हेतु से वारंवार छेदन मत करे, इसी प्रकार शतपथ में कहा है ।

सू० परिशन्नान् निदध्याद्—२—६—६

अन्वयार्थः—( परिशन्नान् ) स्थाल्यास्यदेशाच्छूर्पोपरि ये पतितास्तान् शकटे निदध्याद्—

भाषा—(परिशन्नान्) हिलोरा देने से स्थाली के मुख से जो धान्य शूर्प में गिरे होंय उन व्रीहियोंको ( निदध्याद् ) फिर शकट में स्थापन करे ।

सू० कृष्णाजिन उलूखलं कृत्वेतरान्
पत्न्यवहन्यादविवेचम् २-६-७

अ० (इतरान्) व्रीहिन् स्थाल्यन्तर्गतान्, ( अविवेचम् ) अविविच्य, अविच्य हन्यात्, सरलार्थमन्यत् ।

भाषा—कृष्णमृग के चर्म के ऊपर उलूखल को स्थापन कर ( इतरान् ) स्थालीअन्तर्गत व्रीहियों को पत्नी अवहनन करे अर्थात्--हिलोरा देने से जो स्थाली में शेष धान्य रह गये थे उन को उलूखल में गेरकर कूटे, परन्तु हनन करने से अनन्तर ( अविवेचम् ) धान्यों का विवेक मत करे ।

अर्थात्--शूर्प में गेर कर दो तीन वार ही उन धानों को फटकारे कुछ तुष सहित धान्यों से तुषरहितों को पृथक करने के लिये अमनीया मत करे ।

सू० अवहतान् † सकृत्प्रक्षाल्य दक्षिणाग्नौ अपयेद्—२—६—८

भाषा—( अवहतान् ) कूटे हुये उन धान्यों को (सकृत्)

---

† अवहतेषु अवहतवचनं शूर्पेण पुनः पुनर्निष्तुषीकरणरूपफलीकरणानिहृत्यर्थम्,

एकवार ( प्रक्षाल्य ) प्रक्षालन कर, ( १ ) दक्षिणाग्नि में ( श्रपयेद् ) पकावे ।

सू० अर्वागतिप्रणीतात् स्फ्येन लेखामुल्लिखेद् "अपहता असुरा रक्षांसि वेदिषदः" इति २—६—९

भाषा—"अपहता * असुरा रक्षांसि वेदिषदः" यजु०२।२९ इस मंत्र को पढ़ कर स्फ्य से एक रेखा का उल्लेख करे, कौन स्थान में रेखा करे, इस पर कहा है कि ( अर्वागतिप्रणीतात्) अर्थात्–दक्षिणाग्नि औ अतिप्रणीता के मध्य में रेखा निकासे ।

सू० तामभ्युक्ष्य सकृदाच्छिन्नै रवस्तीर्य्य आसादयेदभिघार्य्य स्थालीपाकमाज्यं सर्पिरनुत्पूतं नवनीतं ध्रुवायामाज्यं कृत्वा दक्षिणतः २–६ १०

अन्वय०—तां लेखामभ्युक्ष्य सकृदाच्छिन्नैश्चावस्तीर्य्य ध्रुवायामाज्यं कृत्वा दक्षिणाग्नेर्दक्षिणतः निधाय, तेन आज्येन स्थालीपाकमभिघार्य्य दक्षिणाग्नेः पश्चादासादयेद्, यदि नवनीतमाज्यकार्य्यार्थं स्यात् तदास्याग्निसंयोगेन विलापनमात्रं कृत्वा अन्यस्मिन् पात्रे आनीय पवित्राभ्यां तूष्णीमुत्पूय ततो ध्रुवायां कृत्वा तेनाभिघार्य्यम्, द्वितीयाज्यग्रहणस्येदं प्रयोजनं

---

१ अर्थात्—अनेकवार प्रक्षालन मत करे ।

* ( वेदिषदः ) प्रच्छन्नरूपेण वेद्यांस्थिता ये असुरास्ते ( अपहताः ) अपगता भवन्तु तथा रक्षांस्यपि ( अपहतानि ) अपगतानि भवन्तु ।

अर्थात्—वेदि में स्थित जो असुर औ राक्षस हैं वह यहां से अपगत होंय अर्थात् यहां से दूर गमन करें ।

यत्पात्रान्तरस्थमुत्पूय पश्चाद्ध्रुवायां ग्रहणमित्येवमर्थम्, सर्पिः=पक्वं घृतं, नवनीतम्=अपक्वम् ।

भाषा—(तामभ्युक्ष्य) तिस रेखा को जल से प्रोक्षण कर फिर (सकृदाच्छिन्नैः) एक प्रयत्न से उत्पाटन हुये कुशों से (अवस्तीर्य्य) उस रेखा को आच्छादित कर फिर (ध्रुवायामाज्यंकृत्वा) ध्रुवानामक पात्र में घृत को स्थापन कर औ(दक्षिणतः) दक्षिणाग्नि की दक्षिण ओर ध्रुवा को रख कर तिस घृत से (स्थाली पाकम्) स्थाली में पके हुये चरु को (अभिघार्य्य) अभिघारण * कर ( आसादयेद् ) दक्षिणाग्नि की पश्चिम तरफ यजमान स्थित हो जाय, यदि घृत के स्थान में (अनुत्पूतं नवनीतं) गरम कर वस्त्र से न पूत हुवा माखन होय तो उस को ( सर्पिः ) अन्य पात्र में गरम कर पूतकर फिर ध्रुवा में गेर कर उस से अभिघारण करे ।

सू० आञ्जनाभ्यञ्जनकशिपूपवर्हणानि† २-६-१०

अन्वया० एतानि दक्षिणाग्नेर्दक्षिणतो निदध्याद्,

भाषा—(आञ्जन) कज्जल, (अभ्यञ्जन) अवटन, (कशिपु) मंचस्थानापन्न रूईदार गदेला, ( उपवर्हण ) सिरहाना, इन को भी वहां पर स्थापन करे[१] ।

---

* क्षरद्घृतेन सेकोऽभिघारणम्, गरम घृत स सेचन करने का नाम अभिघारण है ।

† आ=ईषद् अज्यतेऽनेनेति व्युत्पत्त्या कज्जलादि आञ्जन—पदेनोच्यते, अभितः अङ्गं सर्वमज्यते येनेति व्युत्पत्त्याऽभ्यङ्गसाधनं द्रव्यमभ्यञ्जनमित्युच्यते,

कार्पासपूर्णमासनं मृदुतरं कशिपुपदवाच्यम्, कार्पासपूर्णं शिरसोऽधस्तात् शयनकाले यद् ध्रियते तदुपवर्हणपदवाच्यम् ।

१ अर्थात्—जहां पर दर्भ के ऊपर स्थालीपाक स्थापन किया गया है उस के समीप इन को भी स्थापन करे ।

सू० प्राचीनावीतीध्ममुपसमाधाय मेक्षणेनादाया-
वदानसंपदा जुहुयात् 'सोमायपितृमते स्वधा
नमोऽग्नये कव्यवाहनाय स्वधानम' इति,
२-८-१२—

अन्वया० इध्यम्-इति जातावेकवचनम्, होमार्थं पञ्च-दश संख्यकानि काष्ठानि उपसमाधाय, मेक्षणेन चरुमादाय अवदानसंपदा¹ जुहुयादित्यर्थः, नात्र स्वाहाकारः प्रयोक्तव्यः स्वधानमः शब्दस्यैव प्रदानार्थत्वेनोपादानाद्,
स्पष्टं चैतत् तैत्तिरीयब्राह्मणे—१।३।१०।२

भाषा—प्राचीनावीती हो + कर ( इध्ममुपसमाधाय ) होम के लिये १५ काष्ठों को अभिमुख अग्नि में स्थापन कर फिर मेक्षण से चरु को (आदाय) ग्रहण कर (अवदानसंपदा²) होम परिमितभाग के खंडनादिद्वारा ( जुहुयाद् ) अग्नि में हवन करे।

किन मंत्रों से हवन करे, इस पर कहा है कि "सोमाय पितृमते स्वधा नमः† अग्नये कव्यवाहनाय स्वधा नमः" इति।

---

१ अवदानसंपद् = उपस्तरणं, द्विरवदानं, हविषोऽभिघारणं, मत्याभिघारणं च, तयाऽवदानसंपदा जुहुयादित्यर्थः ।

+ २६ इस पृष्ठ के टिप्पण में देखो ।

२ उपस्तरणपूर्वक हवि का अभिघारण कर फिर होमपरिमित भाग को खंड=काट कर अभिघारण कर होम करे ।

† पितृसंयुक्त सोमदेव के प्रति नमस्कार पूर्वक यह पितृउद्देश्यक हवि प्रदत्त हो, तैत्तिरीयब्राह्मण में तो ( पितृपीताय ) यह पाठ है, पितरदेवों कर पीत जो सोम है, यह उस का अर्थ है, ( कव्यं = पितृदेवत्यं हविः , तद् वह-

मंत्रों के मध्य में जो (स्वधानमः) शब्द है वह पितरों के प्रति हविप्रदानार्थ है, इसी से ही यहां पर स्वाहाकार के प्रयोग की आवश्यकता नहीं है।

इस प्रकार तैत्तिरीय ब्राह्मणोक्त क्रम से होम का विधान कर इदानीं यजुर्वेदीयमंत्रों के पाठक्रम से हवन विधान करते हुये पक्षान्तर कहते हैं।

सू० स्वाहाकारेण वा अग्निं पूर्वं यज्ञोपवीती २-६:१३

अन्वया० ( वा ) अथवा यज्ञोपवीती भूत्वा स्वधानमः शब्दस्य स्थाने स्वाहाकारं कृत्वा पूर्वं अग्निं जुहुयाद्, 'अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा, इति मंत्रं पूर्वमुचार्य्य जुहुयादित्यर्थः।

भाषा—(वा) अथवा यज्ञोपवीती हो कर (स्वाहाकारेण) स्वधानमः शब्द के स्थान में स्वाहा-इस पद का प्रयोग कर (पूर्वं) पहिले ( अग्निम् ) अग्नि को उद्देश कर होम करे अर्थात् "अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा" * इसमंत्र को प्रथम उच्चारण कर होम करे।

इस † पक्ष में एक तो मंत्रों का विपर्य्यय औ एक स्वधानमः शब्द के स्थान में स्वाहा शब्द का प्रयोग औ एक यज्ञोपवीतित्व, यह तीन प्रकार का विशेष है[२]।

---

सीति कव्यवाहनः तस्मै, अग्नये ) अर्थात्—पितरोद्देश्यक अन्नरूप कव्य को प्राप्त कराने वाले अग्निदेव के प्रति यह हवि प्रदत्त हो।

१ यहां पर "तिस्र आहुतीर्जुहोति" इस श्रुति के अनुसार "यमायाङ्गिरस्वते पितृमते स्वाहा" तृतीय मंत्र को उच्चारण कर एक आहुति और भी करनी, यह सब आगे शांख्यायनादि सूत्रों में स्पष्ट है। * यजु० अ० २ मं २९

† श्रुति तथा श्रौत सूत्रों के प्रमाण से दोनों पक्ष समीचीन जानने।

२ अर्थात्—"अग्नये कव्यवाहनाय" इस का प्रथमोच्चारण औ (सोमाय) इस का अनन्तर उच्चारण यह विपर्य्यय है।

सू० मेक्षणमनुप्रहृत्य प्राचीनावीती लेखां त्रिरुदकेनोपनिनयेत् "शुन्धन्तां पितरः, शुन्धन्तां पितामहाः,[3] शुन्धन्तां प्रपितामहाः, इति—२-६-१४

अ० प्राचीनावीतिग्रहणं स्वाहाकारपक्षे मेक्षणप्रहरणोत्तरकालमपि प्राचीनावीतित्वप्रापणार्थम्, उभयस्मिन् पक्षेऽपि मेक्षणमग्नावनुप्रहर्तव्यमेव, लेखायां त्रिभिर्मंत्रैर्पिण्डस्थानेषु वारत्रयमुदकं निनयेद् ।

भाषा—( मेक्षणम् ) जिस मेक्षण से होम किया था तिस मेक्षण को ( अनुप्रहृत्य ) अग्नि में फेंक करे[3] प्राचीनावीती हो कर ( लेखाम् ) पूर्वोक्तरेखा को ( त्रिः ) तीन वार (उदकेन) जल कर (उपनिनयेत्) शोधन करे ।

अर्थात्—शुन्धन्तां पितरः इस मंत्र को पढ़ कर रेखा के मूल में जल गेरे औ (शुन्धन्तां पितामहाः) इस मंत्र को पढ़ कर रेखा के मध्य में जल गिरावे औ (शुन्धन्तां प्रपितामहाः) इस मंत्र को पढ़कर रेखा के अग्रभाग में जल गिरावे[1] ।

सू० तस्यां पिण्डान् निपृणीयात्पराचीनपाणिः पित्रे पितामहाय प्रपितामहाय " एतत्तेऽसौ ये च त्वामत्रानु " इति २—६—१५—

१ पूर्व सूत्र में कथित जो स्वहाकार करन पक्ष है तिस पक्ष में भी मेक्षण को अग्नि में फेंककर फिर प्राचीनावीती हो जाय इस के बोधनार्थ सूत्र में प्राचीनावीती पद का पुनः उपादान किया है ।

२ "तूष्णीं मेक्षणमादधाति" इस तैत्तिरीय ब्राह्मण के वचन से मेक्षण के होमकाल में किसी मंत्र का उच्चारण न करे यह भी जानो ।

३ वक्ष्यमाण कात्यायन श्रौतसूत्र से रेखा के ऊपर दर्भ भी बिछाना ।

अन्वया० तस्याम्=लेखायाम्, निपृणीयाद्=दद्यात्, निपरणं चात्र पित्र्येणैव तीर्थेनानुष्ठेयम् अत एवोत्तानपाणिरित्यर्थकं पराचीनपाणिरित्युपात्तम्—असावित्यस्य स्थाने संबुद्ध्यन्तानि पित्रादीनां नामानि गृह्णीयाद्—

भाषा—( पराचीनपाणिः ) उत्तानहस्तवाला यजमान ( तस्याम् ) तिस लेखा में ( पिण्डान् ) होमशेषभूत चरुनिर्मित विल्वफलतुल्य गोलाकार अन्न को ( निपृणीयाद् ) पितृतीर्थ से स्थापन करे, इन पिण्डों का संप्रदान कौन है इस पर कहा है कि ( पित्रे-पितामहाय-प्रपितामहाय) -किस मंत्र को उच्चारण कर प्रदान करे इस आकांक्षा के होने पर कहा है कि " एतत्तेऽसौयेचत्वामत्रानु " इति,

अर्थात्—(एतत् ते पितर्देवशर्मन् ये च त्वामत्रानु) इस मन्त्र को उच्चारण कर रेखा के मूल में पिता के लिये प्रथम पिण्ड स्थापन करे फिर पिता इस पद के स्थान में पितामह शब्द उच्चारण कर रेखा के मध्य भाग में प्रथमपिण्ड से आग्नेय कोण में पितामह के लिये द्वितीय पिण्ड स्थापन करे, फिर प्रपितामह पद का उच्चारण कर रेखा के अग्रभाग

---

१ जब पितृतीर्थ से पिण्ड का स्थापन किया जायगा तभी हस्त उत्तान होता है इस से उत्तान हस्त कथन से पितृतीर्थ का लाभ जानना, अङ्गुष्ठ औ प्रदेशिनी के अन्तराल का नाम पितृतीर्थ है।

२ जिस के प्रति दान किया जाय वह दान का संप्रदान है।

३ हे देवदत्तशर्मन् पितः (एतत्) यह पिण्ड (ते) आप के अर्थ में स्थापन करता हूं, औ हे पितः (ये च) जो अन्य (त्वामनु) आप के अनुयायी लेपभुक् हैं उन के प्रति भी यही स्थापन करता हूं।

सू० मेक्षणमनुप्रहृत्य प्राचीनावीती लेखां त्रिरुदकेनोपनिनयेत् "शुन्धन्तां पितरः, शुन्धन्तां पितामहाः, शुन्धन्तां प्रपितामहाः, इति—२-६।१४

अ० प्राचीनावीतीग्रहणं स्वाहाकारपक्षे मेक्षणप्रहरणोत्तरकालमपि प्राचीनावीतित्वप्रापणार्थम्[1], उभयस्मिन् पक्षेऽपि मेक्षणममन्त्रावनुप्रहर्तव्यमेव, लेखायां त्रिभिर्मन्त्रैर्पिण्डस्थानेषु वारत्रयमुदकं निनयेद्।

भाषा—( मेक्षणम् ) जिस मेक्षण से होम किया था तिस मेक्षण को ( अनुप्रहृत्य ) अग्नि में फेंक करे प्राचीनावीती हो कर ( लेखाम् ) पूर्वोक्तरेखा को ( त्रिः ) तीन वार (उदकेन) जल कर (उपनिनयेत्) शोधन करे।

अर्थात्—शुन्धन्तां पितरः इस मंत्र को पढ़ कर रेखा के मूल में जल गेरे औ (शुन्धन्तां पितामहाः) इस मंत्र को पढ़ कर रेखा के मध्य में जल गिरावे औ (शुन्धन्तां प्रपितामहाः) इस मंत्र को पढ़कर रेखा के अग्रभाग में जल गिरावे[3]।

सू० तस्यां पिण्डान् निपृणीयात्पराचीनपाणिः पित्रे पितामहाय प्रपितामहाय "एतत्तेऽसौ ये च त्वामत्रानु" इति २—६—१५—

१ पूर्व सूत्र में कथित जो स्वहाकार करन पक्ष है तिस पक्ष में भी मेक्षण को अग्नि में फेंककर फिर प्राचीनावीती हो जाय इस के बोधनार्थ सूत्र में प्राचीनावीती पद का पुनः उपादान किया है।

२ "तूष्णीं मेक्षणमादधाति" इस तैत्तिरीय ब्राह्मण के वचन से मेक्षण के होमकाल में किसी मंत्र का उच्चारण न करे यह भी जानो।

३ वक्ष्यमाण कात्यायन श्रौतसूत्र से रेखा के ऊपर दर्भ भी बिछाना।

अन्वया० तस्याम्=लेखायाम्, निपृणीयाद्=दद्याद्, निपरणं चात्र पित्र्येणैव तीर्थेनानुष्ठेयम् अत एवोत्तानपाणिरित्यर्थकं पराचीनपाणिरित्युपात्तम्—असावित्यस्य स्थाने संबुद्ध्यन्तानि पित्रादीनां नामानि गृह्णीयाद्—

भाषा—( पराचीनपाणिः ) उत्तानहस्तवाला यजमान ( तस्याम् ) तिस लेखा में ( पिण्डान् ) होमशेषभूत चरुनिर्मित विल्वफलतुल्य गोलाकार अन्न को ( निपृणीयाद् ) पितृतीर्थ से स्थापन करे, इन पिण्डों का संप्रदान कौन है इस पर कहा है कि ( पित्रे-पितामहाय-प्रपितामहाय) -किस मंत्र को उच्चारण कर प्रदान करे इस आकांक्षा के होने पर कहा है कि " एतत्तेऽसौयेचत्वामत्रानु " इति,

अर्थात्—(एतत् ते पितर्देवशर्मन् ये च त्वामत्रानु) इस मन्त्र को उच्चारण कर रेखा के मूल में पिता के लिये प्रथम पिण्ड स्थापन करे फिर पिता इस पद के स्थान में पितामह शब्द उच्चारण कर रेखा के मध्य भाग में प्रथमपिण्ड से आग्नेय कोण में पितामह के लिये द्वितीय पिण्ड स्थापन करे, फिर प्रपितामह पद का उच्चारण कर रेखा के अग्रभाग

---

१ जब पितृतीर्थ से पिण्ड का स्थापन किया जायगा तभी हस्त उत्तान होता है इस से उत्तान हस्त कथन से पितृतीर्थ का लाभ जानना, अङ्गुष्ठ औ प्रदेशिनी के अन्तराल का नाम पितृतीर्थ है ।

२ जिस के प्रति दान किया जाय वह दान का संप्रदान है ।

३ हे देवदत्तशर्मन् पितः (एतत्) यह पिण्ड (ते) आप के अर्थ में स्थापन करता हूं, औ हे पितः (ये च) जो अन्य (त्वामनु) आप के अनुयायी लेपभुक हैं उन के प्रति भी यही स्थापन करता हूं ।

में द्वितीय पिण्ड से आग्नेय कोण में प्रपितामह के लिये तृतीय पिण्ड स्थापन करे ।

सू० तस्मै तस्मै य एषां प्रेताःस्युरिति गाणगारिः प्रत्यक्षमितरानर्चयेत् तदर्थत्वाद् २-६-१६

अन्वया० एषाम्=पित्रादीनां मध्ये ये प्रेताः स्युः तस्मै२ पिण्डदानम्, इतरान्=जीवतः प्रत्यक्षमर्चयेद्, इतिगाणगारेर्मतम्, तत्र हेतुः तदर्थत्वाद्=कर्मणः पितृप्रीत्यर्थत्वादित्यर्थः ।

भाषा—(एषाम्) इन पितृ आदि तीनों के मध्य में से (ये प्रेता स्युः) जो मृत हैं (तस्मै२) तिन२ के प्रति पिण्डदान करे औ (इतरान्) अन्य जीवत् पितरों को (प्रत्यक्षम्) साक्षात् (अर्चयेद्) पूजन करे, क्योंकि (तदर्थत्वाद्) इस कर्म को पितरों की प्रीति के अर्थ होने से, यह गाणगारिनामक आचार्य्य का मत है[१] ।

( मनुजीने भी अ०३ श्लो०२२०में यहपक्ष अनुमोदित किया है* )

सू० सर्वेभ्य एव निपृणीयादिति तौल्वलिः क्रियागुणत्वाद् २--६--१७-

---

१ पिण्डप्रदान से जीवित्पुरुषों की तृप्ति का असंभव होने से सब के प्रति पिण्ड प्रदान न करे किन्तु जो पितृ आदियों में से मृत हैं उन के प्रति पिण्डप्रदान करे औ जीवतों के प्रति साक्षात् भोजन प्रदान करे ।

* "म्रियमाणे तु पितरि पूर्वेषा मेव निर्वपेद्, विप्रवद् वाऽपि तं श्राद्धे स्वकं पितरमाशयेद्" अर्थात्—यदि श्राद्धकर्त्ता का पिता जीवत् हो तो पिता मह प्रपितामह को ही पिण्डदान करे औ उन्हीं के नाम से ब्राह्मणों को भोजन करावै जीवत् पिता के नाम से कुछ न करे, अथवा ब्राह्मणों की तरह जीवत्पिता को भी प्रत्यक्ष भोजन करावै ।

अन्वया० सर्वेभ्यः=मृतेभ्यो जीवद्भ्यश्च पित्रादिभ्यस्त्रिभ्यो, निपृणीयाद्=पिण्डान्येव दद्याद्, क्रियायामुद्देशकारकत्वे न पितॄणां गुणभूतत्वाद्, न तेषां प्रीतिः शास्त्रतो लोकतो वा ऽवगम्यते, इति तौल्वलिर्मन्यते ।

भाषा—( सर्वेभ्यएव ) पितृआदिक तीनों में जो मृत हैं औ जो जीवत् हैं उन सब के प्रति ही ( निपृणीयाद् पिण्डप्रदान करे क्योंकि ( क्रियागुणत्वाद् ) पिण्डदान रूप क्रिया में पितृ आदि को गुणभूत होने से[1], यह तौल्वलि आचार्य्य का मत है ।

सू० अपि जीवान्त आ त्रिभ्यः प्रेतेभ्य एव निपृणीयादिति गौतमः क्रिया ह्यर्थकारिता--२--६--१८

अन्वया० आदिमध्यान्त शब्दैः[2] पितृ-पितामहप्रपितामहा उच्यन्ते, जीवोऽन्तो यस्य स जीवान्त, एवं जीवमध्यः जीवादिः जीवसर्व, त्रयाणामेकस्मिन् द्वयोः वा सर्वेषु जीवत्सु यावदर्थं परान् पितॄन् गृहीत्वा प्रेतेभ्यस्त्रिभ्यो दद्याद् हि त्र्यत इयं क्रिया मरणपदार्थप्रवृता, इति गौतमो मन्यते ।

भाषा—( जीवान्तः ) जिस का अन्तका अर्थात् प्रपितामह जीवता हो[3] अथवा जिस का आदि पिता=जीवता हो

१ कुछ जीवत् की तृप्ति अपेक्षित नहीं है किन्तु विधिपूर्वक क्रिया की पूर्ति, एव च पितृ आदि तीनों में से चाहे कोई जीवत् हो चाहे मृत हो सब के प्रति पिण्डप्रदान करे प्रत्यक्ष नहीं ।

२ अन्तशब्द आदि मध्ययोरुपलक्षणं तदेवाह "आदिमध्यान्त" इत्यादि ना।

३ अन्त नाम=अन्तके प्रपितामह का है, अन्त शब्द को उपलक्षण जानकर आदि-मध्य का भी ग्रहण कर लेना इसी से कहा है ( अथवा ) इत्यादि ।

अथवा जिस का मध्य=पितामह जीवता हो अथवा सबी जीवते हों ( अपि ) वह भी ( आत्रिभ्यः ) पित्रादि तीन को वर्ज कर जो उन के परे [1]प्रेत हैं तिन के प्रति पिण्ड प्रदान करे क्योंकि ( हि ) जिस हेतु से (क्रिया) यह पिण्ड-यज्ञरूप क्रिया ( अर्थकारिता ) मृत पुरुषों के अर्थ ही कियी जाती है कुछ जीवतों के अर्थ नहीं।

इस प्रकार अन्य मुनियों के मत को उपन्यास कर इदानीं निर्णयार्थ उपक्रम करते हैं।

सू० उपायविशेषो जीवमृतानाम् २—६ १९

भाषा-( जीवमृतानाम् ) जीवत् वा मृत पितरों को किस प्रकार पिण्डदान करना चाहिये इस में उपाय विशेष कथन करते हैं, तहां प्रथम उपन्यस्त पक्षों को अनभिमत कहते हैं,

सू० न परेभ्योऽनधिकाराद् नप्रत्यक्षं न जीवेभ्यो निष्टणीयाद् २—६—२०

गौतम-गाणगारि तौल्वलीनां क्रमेण दूषणानीमानि।

भाषा--- ( परेभ्यः ) प्रपितामह से परों को लेकर जो गौतम जी ने कहा था सो ( न ) समीचीन नहीं क्योंकि ( अनधिकाराद् ) विधि के अभाव से योग्यता का अभाव होने से, ( न प्रत्यक्षम् ) इस से गाणगारि के मत को असं-

---

[1] अर्थात्—जिस का पिता जीवत् हो वह पितामह औ प्रपितामह तथा प्रपितामह के पिता को पिण्डप्रदान करे औ जिस के पिता पितामह दोनों जीवत् हों वह प्रपितामह तथा प्रपितामह के पिता औ पितामह के प्रति दान करे औ जिस के तीनों ही जीवत् हों वह आगे के तीनों के नाम से करे परन्तु करे तीन पिण्ड प्रदान अवश्य।

गत कहा, औ " न जीवेभ्यः " इस से तौल्वलि के मत को असमीचीन कहा।

सू० न जीवान्तर्हितेभ्यः। २-६-२१

जीवव्यवहितेभ्योपि न निपृणीयाद् इत्यर्थः, सर्वव्यापीदं दूषणम्, सर्वत्रा ऽनधिकारादिति हेतुः।

भाषा—जीवत् पित्रादि के व्यवधान वाले जो मृत हैं उन के प्रति भी न करे, क्योंकि " जीवन्तं नातीयाद् " इस निषेध से उन के प्रति अधिकार का अभाव है[1]। तो फिर क्या करे इस आकाङ्क्षा होने पर सिद्धान्त कहते हैं—

सू० जुहुयाज् जीवेभ्यः। २-६-२२

( जीवेभ्यः ) जीवत् पुरुषों के अर्थ होम करे,

अर्थात्—पितृ आदि तीनों में से जो जीवते हों उन के नाम से पिण्डों का अग्नि में हवन करे औ जो मृत हैं उन के नाम से रेखा पर बिछी हुयी दर्भ पर पिण्ड रक्खे।

सू० सर्वहुतं सर्वजीविनः २-६-२३

सर्वजीविना सर्वे पिण्डा होतव्या इत्यर्थः,—

अर्थात्—जिस के पिता आदि तीनों हीं जीवते हों वह तीनों ही पिण्डों का होम करे[2]।

---

१ सब मतों की असंगतता में ( अनधिकाराद् ) यह हेतु है, विधि के अभाव से वा निषेधसत्त्व से योग्यता का अभाव है, यह इस का अर्थ है, तहां ( जीवन्तं नातीयाद् ) यह निषेधक वाक्य है, अर्थात्—जीवत् को उल्लङ्घन कर पिण्डप्रदान मत करे।

२ जिस का पिता जीवता हो वा पितामह जीवता हो वा दोनों जीवते हों वह केवल होम पर्य्यन्त ही पितृयज्ञ करे वा आरम्भ ही न करे, यह यहां पर तत्त्व है, इसी से ही ( होमान्तं वा ) यह शङ्खायनमुनि ने कहा है।

सू०नामान्यविद्वाँस्तत पितामह प्रपितामहेति २-६-२४

भाषा—यदि अपने पिता आदि का नाम परिज्ञात न होय तो तत-पितामह-प्रपितामह ऐसेही उच्चारण कर पिण्ड प्रदान करे।

इति द्वितीये षष्ठी कण्डिका—

सू० निपृतानुमन्त्रयेत, "अत्र पितरो* मादयध्वं यथाभागमावृषायध्वम्" इति, २-७-१

निपूर्तान्-इति प्राप्ते निपृतानिति छान्दसम् † कर्मणि कृते पश्चात् तत्कर्मकरणमन्त्रोच्चारणमनुमन्त्रणम्।

भाषा—( निपृतान् ) दर्भ ऊपर स्थापित पिण्डों को (अनुमन्त्रयेत) अनुमन्त्रण करे अर्थात्—अत्र 'पितर॰' इत्यादि मन्त्र का जप कर प्रार्थना करे, ( हे पितरो हर्षपूर्वक इन पिंडो को भक्षण करो ) कर्म करने के अनन्तर तिस कर्मके करण भूत मन्त्र के जप करने का नाम अनुमन्त्रण है, अतएव शतपथ में २-३-४

---

* यजु० अ० २ मं० ३१ पूर्वार्द्ध—"हे पितरो यूयम् ( अत्र ) बर्हिषि ( मादयध्वम् ) हृष्टा भवत, ( यथा भागम् ) यो यस्य भागस्तमनतिक्रम्य ( आवृषायध्वम् ) वृषा इवाचरत-महद्भिर्ग्रासैरेतान् पिण्डानश्नीत" । अर्थात्—हे पितरो आप ( अत्र ) इस दर्भ के ऊपर ( मादयध्वम् ) हर्षपूर्वक स्थित होवो और ( यथा भागम् ) जो जिस का भाग है उस को न उल्लंघन कर ( आवृषायध्वम् ) वृष ( बैल ) की तरह पर आचरण करो अर्थात्—वृष की तरह महान् ग्रासों द्वारा इन पिण्डों को भक्षण करो ।

† निपूर्तानेव पिण्डाननुमंत्रयते न हुतानित्येतमर्थं निपृतानिति, तेन सर्वहोमे इदमनुमन्त्रणं न भवतीति, बोध्यम् ।

"तत्र जपति अत्र पितरो मादयध्वं यथा भाग-मावृषायध्वमिति[१] यथाभागमश्नीतेत्येवैतदाह" २०

इस श्रुति से यहां पर जप का विधान किया है।

यद्यपि यहां पर पिण्डों का ही अनुमन्त्रण, उपस्थान तथा प्रवाहण विधान किया है तथापि मन्त्रों को पितृलिङ्ग-वाले होने से पिण्डों को ही पितर जान कर इन मंत्रों से पितरों का ही अभिधान जानना ( उपस्थान अग्रिम सूत्र में औ प्रवाहण ६ सूत्र में है )

सू० सव्यावृदुदङ्ङावृत्य यथाशक्त्यप्राणन्नासित्वा ऽभिपर्य्यावृत्य "अमीमदन्त पितरो † यथा-भागमावृषायिषत" इति–२-७-२

अ० अनुमंत्रयेदिति शेषः, सव्येनाङ्गेनावर्तमानः सव्यावृदि-त्युच्यते, यथाशक्त्यनुच्छ्वसन् आसित्वा पुनरभिपर्य्यावृत्य (अमीमदन्त) इत्येवमनुमंत्रयेद् इत्यर्थः।

भाषा—(सव्यावृद्) सव्य अङ्ग से आवर्तमान हुवा, (उदङ् आवृत्य) उत्तर की तरफ आवृत्ति कर अर्थात् उत्तर मुख हो कर (यथाशक्तिअप्राणन् आसित्वा) शक्ति के अनु-सार स्वास को रोक कर यत्किञ्चित् काल स्थित होकर फिर

---

१ ( यथाभागमावृषायध्वम् ) इस मंत्रभाग का ( यथाभागमश्नीत ) यह विवरण है।

† जिन पितरों के प्रति यह कहा था कि आप हर्षपूर्वक पिण्ड भक्षण करो वह पितर अब हर्षयुक्त हुये पिण्डों का भक्षण कर चुके, यह इस मंत्र का भाव है।

(अभिपर्य्यावृत्य) पिण्डों के सन्मुख होकर (अमीमदन्त) इत्यादि मंत्र का जप करे।

अर्थात्—जिस समय पितर लोक पिण्डभक्षण करें उस समय पिण्डों की ओर दृष्टिपात न करे किन्तु सव्य अंग से आवर्तन कर उत्तरमुख हो कर प्राणायाम करे फिर जब भोजन कर लें तब पिण्डों की ओर मुख कर (अमीमदन्त) इत्यादि मंत्र का जप करे।

भोजन के समय पितरों की ओर दृष्टिपात न करे, इस में क्या कारण है वह शतपथ में कहा है, तथाहि—

"अथ पराङ् परावर्तते, तिर इव वै पितरो मनुष्येभ्यः, तिर इव वै तद् भवति, सवै आतमितोरासीतेत्याहुः, एतावानेवह्यसुरिति, स वै मुहूर्तमेवासित्वाऽथोपपल्यय्य जपति (अमीमदन्त पितरो यथाभागमावृपायिषतेति यथाभागमाशिषुरित्येवैतद् आह" ·

२-३-४-२१

भाषा—(अथ) हे पितरो तुम हर्ष पूर्वक भोजन करो इस अर्थ वाले (अत्र पितरोमादयध्वम्) इस मंत्र जप से अनन्तर (पराङ् परावर्तते) पिण्डापेक्षया पराचीनो यथा भवति तथा, उपविष्ट एवाऽप्रदक्षिणं भ्रमन्निव गच्छति, अर्थात्–बैठा

---

१ यजु० अ० २ मं० ११ उत्तरार्द्ध, (यथाभागमावृपायिषत) इस मंत्र भाग का (यथाभागमाशिषुः) यह विवरण है अर्थात्—यथाभाग आप लोकों ने पिण्डभक्षण किया।

हुवा ही भ्रमण कर उत्तर की तरफ मुख करे, क्यों उत्तर मुख होवै, इस पर कहते हैं कि (तिर इव वै पितरो मनुष्येभ्यः) अर्थात्--भोजन करते हुये पितर लज्जायुक्त होकर मनुष्यों से तिरोभाव की इच्छा करते हैं (अपने आप को छिपाया (१) चाहते हैं ) इस से ( तिर इव वै तद्भवति )

अर्थात्—उत्तर मुख होने से वह यजमान पितरों को तिरोहित करता है, कितनी देर तक उत्तर मुख स्थित होवै, इस पर कहा है कि ( आतमितोः ) अर्थात्--स्वासनिरोध-जन्य पीडा के होने पर्य्यन्त, क्योंकि ( एतावानेवह्यसुः ) अर्थात्--श्वास के रोकने से अनन्तर जो पीड़ा होती है तहां पर्य्यन्त ही पुरुषों का जीवन है अधिक नहीं, इस प्रकार एक मुहूर्तपर्य्यन्त उत्तर मुख स्थित होकर फिर (उपपल्यय्य) पिण्डों के सन्मुख दक्षिण मुख होकर (अमीमदन्त इत्यादि मंत्र का जप करे+ इसी प्रकार तैत्तिरीय ब्राह्मण में कहा है, "पराङ्ङावर्त्तते ५ ह्रीका हि पितरः औष्मणो (*) व्यावृत उपास्ते ऊष्मभागा हि पितरः"

अष्ट० १ अध्या० ३ अनु० १०

---

(१) अर्थात्—जैसे लोक में पूजनीय प्रभु भोजन करने के समय में किसी के दृष्टिगोचर नहीं होते हैं तैसे पूजनीय पितर भी पिण्डभक्षण काल में अन्य की दृष्टि का अभाव चाहते हैं।

+ राणायणीयसूत्रकार गोभिलाचार्य्य ने तो उत्तर से दक्षिण की ओर भ्रमण करने के समय में ( अमीमदन्त ) इस मंत्र का जप कहा है, शाखाभेद से सभी समीचीन है।

(*)यावंपिण्डेषूष्मा निर्गच्छति तस्य व्यावृत्=उपरमः, आऊष्मणः व्यावृतः,= पिण्डोष्मापगमं मर्य्यादीकृत्येत्यर्थः।

अर्थात्—जिस हेतु से पितर ( ह्रीकाः ) लज्जायुक्त हैं इस से उन के भोजन के समय उत्तर मुख हो कर स्थित होवे, कितनी देर तक स्थित होवे इस पर कहा है कि (ओ-ष्मणोः व्यावृतः) अर्थात् जब तक पिण्ड उष्ण रहें क्योंकि पितर लोक उष्ण अन्न के ही भागी होते हैं शीत के नहीं ।

सू० चरोः प्राणभक्षं भक्षयेद्-२-७-३

भाषा—पिण्डों से अवशिष्ट स्थाली में स्थापित जो अन्न है वह चरु कहा जाता है, तिस चरु को ( प्राणभक्षं ) नासिका से वहन शील प्राण द्वारा जैसे भक्षण होय तैसे ( भक्षयेद् ) भक्षण करे, अर्थात्—स्थाली में पड़ा हुवा जो पिण्डों से अवशिष्ट अन्न है तिस को नासिका से अवघ्रात करे अर्थात् सूंघे,

आपस्तम्बीय श्रौत सूत्र में भी

(यःस्थाल्यां शेषस्त मवजिघ्रति[1])

इस वाक्य से पिण्ड शेषका आघ्राण कहा है, वेद में भी विचार पूर्वक अर्थवादद्वारा पिण्ड शेष अन्न के अवघ्राण का विधान किया है-तथाहि—

* ब्रह्मवादिनो वदन्ति प्राश्यां ३ न प्राश्यां३म् इति[2],

१ प्रथम प्रश्न तृती० पटल ९ क० १२ सू० अर्थात्—स्थाली में जो शेप अन्न है उस का अवघ्राण करे, आघ्राण अवघ्राण सूंघने को कहते हैं,

* तैत्तिरीय ब्राह्मण—१-३-१०

२ प्राश्या३म् इति प्लुतो विचारार्थः, प्राशनपक्षे बीजभक्षणवदनतिप्रसक्त्यभावात् क्षुधितो यजमानो म्रियेत अप्राशने तु सति हविःशेषस्य यज्ञार्थत्वाभावाद् इदं हविरेव न स्याद् अतएव पितृभ्यो निश्चिद्यतानो दोषद्वयपरिहाराय पात्रगतम-पवर्जिघ्रेत् तदवघ्रातं प्राशितं न भवति निगरणाभावाद्, अप्राशितमपि न भवति तदीयगन्धस्यान्तः प्रवेशाद् इत्यर्थः ।

यत्प्राश्नीयाज् जन्यमन्नमद्यात् प्रमायुकः स्याद्, यन्न प्राश्नीयाद् अहविः स्यात् पितृभ्य आवृश्च्येतेति अवघ्रेयमेव तन्नैव प्राशितं नैवाप्राशितम्" इति,

भाषा--ब्रह्मवादी लोक निर्णय के लिये यह विचार करते हैं कि ( प्राश्यं न प्राश्यम् ) अर्थात्--पिण्डशेष अन्न का भक्षण करना चाहिये वा न भक्षण करना चाहिये, तहां यदि भक्षण किया जायगा तो बीज भक्षण प्रयुक्त अन्य अन्न के अभाव से यजमान क्षुधा से ( प्रमायुकः ) मृत हो जायगा (१) औ यदि नहीं भक्षण किया जायगा तो वह हवि न होने से पितरों को नहीं पहुंचेगा, इस से दोनों दोषों के परिहारार्थ उस अन्न का अवघ्राण करे क्योंकि सूंघना जो है वह निगरण † का अभाव होने से न तो भक्षण ही कहा जाता है औ तिस की गन्ध का भीतर प्रवेश होने से न वह अभक्षण ही कहा जाता है किन्तु भक्षण के तुल्य अभक्षण है इससे हवि बनाने के लिये अवश्य उस अन्न को सूंघे[2]।

सू० निर्त्यं निनयनम्---२-७-४

(१) अर्थात्—स्थाली में जो शेष अन्न है वह पिण्डों का जनक होने से बीज के समान है एवंच जैसे लोक में खेत में बोनेवाले बीजों को भक्षण करने वाला कृषीवल अन्य नये अन्न की उत्पत्ति के अभाव से क्षुधा पीड़ित हुआ मर जाता है तैसे यह यजमान भी बीज भक्षण से मर जायगा इस से बीज के समान पिण्ड शेष अन्न को भक्षण न करे, एवं अन्यत्र सर्वत्र वैदिक कर्मों में हवि के शेष भाग का भक्षण दृष्ट है तो यदि यहां पर भक्षण न किया जायगा तो इस अन्न को हवि रूप न होने से यह पिण्ड पितरों को प्राप्त न होगा।

†(निगरण) गले के अधोभाग में अन्न के संयोग होने का नाम निगरण है।

२ इसी से ही लोक में ( आघ्राणंचार्द्ध भोजनम् ) यह कहते हैं, जो कि

भापा—(नित्यं) अवश्य (निनयनम्) पिण्डों पर जल गेरे अर्थात्—जैसे पहिले ( शुधन्तां पितरः ) इत्यादि तीन मंत्र पढ कर रेखा पर तीन वार जल गिराया था उसी प्रकार इस समय भी करे, अर्थात्—जैसे लोक में भोजन से पूर्व औ भोजन से अनन्तर हस्तशोधन किये जाते हैं तैसे यहां पर भी जो प्रथम जल गेरा था वह भोजन से पूर्व हस्त शोधनार्थ था औ जो इस समय जल का गिराना है वह भोजन से उत्तर काल में हस्त शोधनार्थ है, इस लिये दो वार जल का प्रदान करना लगता है, क्या उच्चारण कर, जल का प्रदान करे इस का निर्णय शतपथ में है तथाहि "अथोदपात्रमादायावनेजयति, असाववनेनिक्ष्वेत्येवं यजमानस्य पितरम्—असाववनेनिक्ष्वेतिपितामहम्, असाववनेनिक्ष्वेतिप्रपितामहम-तद् यथा ·जक्षुषेऽभिषिञ्चेदेवंतद् इति, २-५-४

अर्थात्—जैसे ( जक्षुषे ) कृतभोजन के प्रति हस्त शोधनार्थ भृत्यलोक जल देते हैं तैसे उदपात्रमादाय ) जलपात्र कमण्डलु को लेकर पितरों के प्रति अवनेजन करे [1]

-शौनक आथर्वण सूत्र में, तथा पिप्पलादश्राद्ध कल्प में तथा शालंकायन मुनि ने ( इदमाशंमूनामिदमाशंमपानानामित्यन्नेन ममव्यं परिविकरणम् ) इत्यादि से शेष अन्न का विकरण कहा है वह पार्वण श्राद्ध में जानना ।

१ हस्त शोधनार्थ जल प्रदान करे, यहां इतना विशेष है कि जो पूर्व जल का प्रदान किया है उस का नाम अवनेजन है औ जो अब पिण्ड भक्षण से पश्चात् जल प्रदान किया है इस का नाम प्रत्यवनेजन है औ कहीं पर दोनों को ही अवनेजन कहा है परन्तु पूर्वोक्त १४ इस सूत्र में ( त्रिरदकेन ) इस प्रकार त्रि-पद का उपादान होने से अवनेजन औ प्रत्यवनेजन तीन वार करे, लोक में भी यही रीति दृष्ट है ।

सू॰ असावभ्यङ्क्ष्वासावङ्क्ष्वेति पिण्डेष्वभ्यञ्जनाञ्जने–२-७-५–

भाषा—हे * देवदत्तशर्मन् पितः, त्वम् ( अभ्यङ्क्ष्व ) इत्यादि प्रकार से पितृ[१] आदि का नाम उच्चारण कर (पिण्डेषु) पिण्डों के ऊपर (अभ्यञ्जन) अवटन दे औ (हे पितः अङ्क्ष्व) इत्यादि उच्चारण कर अञ्जन दे, परन्तु ( अञ्जनाक्ताः शलाकाः प्रतिपिण्डं निदधाति ) इस मैत्रायणीयपिण्डपितृयज्ञसूत्र से दर्भशलाका के अग्रभाग में लगा कर अञ्जन देना।

सू॰ वासो दद्याद् दशामूर्णास्तुकां वा पञ्चाशद्वर्षताया ऊर्द्ध्वं स्वलोम (एतद्वः पितरो वासो मानोऽतोऽन्यत् पितरो युङ्ग्ध्वम् ) इति–२–७–६ ।

(एतेषामन्यतमं द्रव्यं वासोर्थं पिण्डेषु दद्यात् ।)

भाषा–(एतद् वः पितरो वासः) इस मंत्र को उच्चारण कर (वासो दद्यात्) पिण्डोंके ऊपर पितरों के अर्थ वस्त्र प्रदान करे, कौन वस्त्र दे, इस पर कहा है कि (दशाम्) अर्थात्वस्त्र के अन्त का प्रदेश, अथवा ( ऊर्णास्तुका ) अर्थात् भेड़ी के रोम, औ यदि यजमान ( पञ्चाशद्वर्षतायाऊर्द्ध्वं ) अर्थात्

( * ) सूत्र में ( असौ ) यह पद संबुद्ध्यन्त पितृपितामहादि का बोधक है, इस आशय से कहते हैं ( हे ) इत्यादि, ( अभ्यङ्क्ष्व ) अवटन लगाओ ( अङ्क्ष्व ) अञ्जन करो ।

( १ ) पितृ आदि–इस आदि पद से पितामह औ प्रपितामह का ग्रहण करना ।

पचाशवर्ष से अधिक आयुवाला होवे तो ( स्वयंलोम ) अर्थात् अपने रोम दे, यद्यपि यहां पर सामान्य से ही लोमप्रदान कहा है तथापि "ऊर्द्ध्वं वै पुरुषस्य नाभ्यै मेध्यमवाचीनममेध्यम्" इस श्रुति से औ (पञ्चाशत ऊर्द्ध्वमुरोलोम यजमानस्य) इस शाट्यायनि मुनि के वचन से नाभि के ऊपरले भाग में उरस्थल के लोम लेने।

यह दशा प्रदान आदि क्यों करना चाहिये इस का प्रयोजन वेद में कहा है तथाहि—"वीरं वै वा पितरः प्रयन्तो हरन्ति, वीरं वा ददति, दशां छिनत्ति, हरणभागा हि पितरः, पितॄनेव निरवदयते, उत्तर आयुषि लोम छिन्दीत, पितॄणां ह्येतर्हि नेदीयः" य॰ सै॰ ब्रा॰ १।३।१०।७।

अर्थात्—जिस समय पितर लोक पिण्डभक्षण कर (प्रयन्तः) गमन करते हैं उस समय यजमान के (वीरं हरन्ति) वीर पुत्र का हरण करते हैं अथवा ( वीरं ददति ) वीर पुत्र का प्रदान करते हैं, अर्थात्—यदि साङ्गोपाङ्ग पितृयज्ञ का अनुष्ठान किया जाय तो यजमान के प्रति पुत्र का प्रदान

---

( १ ) नाभि से ऊपर का भाग ( मेध्य ) पवित्र है, औ नीचे का भाग अपवित्र है यह श्रुति का भाव है।

(२) पचाश वर्ष से अधिक वय वाला यजमान ( उरोलोम ) हृदयस्थ रोम का प्रदान करे, बोधायन मुनि ने तो (ऊर्द्ध्व षट्षष्टिभ्यश्च वर्षेभ्योऽष्टभ्यश्च मासेभ्यः ) इस वाक्य से आठमास अधिक ६६ वर्ष से ऊपर आयुवाला यजमान लोमप्रदान करे यह कहा है।

( ३ ) यहां पर ( वासः ऊर्णां दशां दाऽभ्युक्ष्य पिण्डदेशे निदधाति ) इस मानवमैत्रायणीयपिण्डपितृयज्ञसूत्र के अनुसार प्रोक्षण कर दशा आदि का प्रदान करना यह भी जानो।

करते हैं औ यदि अङ्गहीन यज्ञ अनुष्ठान किया जाए तो यजमान के पुत्र को मार देते हैं, सो साङ्गोपाङ्ग अनुष्ठान होना दुष्कर है इस से पुत्र की जगह में पितरों के लिये (दशां छिनत्ति) वस्त्र का अग्र भाग छेदन कर प्रदान करे क्योंकि पितर जो हैं वह (हरणभागाः) अपहरण को सेवन करने वाले हैं अर्थात्—कुछ ले कर ही जाने वाले हैं, इससे (पितॄन् निरवदयते) वस्त्र के शेषभाग दान से पितरों को विसर्जन करे, अथवा (उत्तर* आयुषि) यदि यजमान पचाश वर्ष से ऊपर आयु वाला होवै तो अपने ( लोम छिन्दीत ) हृदय के लोम छेदन कर देवै, क्योंकि ( एतर्हि ) इस वृद्ध अवस्था में यह पुरुष आसन्नमरण† होने से (पितॄणां नेदीयः) पितरों के समीपवर्ती होने वाला है[१] ।

सू० अथैतानुपतिष्ठेत नमोवः पितर इषे, नमो वः पितर ऊर्ज्जे, नमोवः पितरः शुष्माय, नमो वः पितरो घोराय, नमो वः पितरो जीवाय, नमो वः पितरो रसाय, स्वधा वः पितरो नमोवः पितरो नम, एता

(*) (उत्तरे आयुषि) शतवर्ष के परिमाण से पचाशवर्ष आयुका पूर्व भाग है औ पचाश वर्ष से आगे आयु का उत्तर भाग है, इसी आशय से सूत्रकारों ने पचाश वर्ष से ऊपर कहा है ।

(†) आसन्नमरण=समीपमरण वाला ।

(१) अर्थात्—समीप मरण वाला होने से यह भी अब अल्प काल में पितर बनने वाला है, वस्त्र का अग्र भाग भी श्वेत है औ ऊर्णा भी श्वेत है इस से रोम भी श्वेत होने चाहिये इसलिये पचाश वर्ष से अधिक आयु वाले के प्रति ही रोम प्रदान की आज्ञा है न्यून आयु वाले के प्रति नहीं, यह भी जानो ।

युष्माकं पितर इमा अस्माकं जीवा वो जीवन्त इह सन्तः स्याम २-७-७ ।

भाषा—( अथ ) वस्त्रप्रदान से अनन्तर ( नमो वः पितर इषे ) इत्यादि मंत्रों का उच्चारण कर ( एतान् ) इन पितरों को (उप तिष्ठेत) अञ्जलि बान्ध कर प्रणाम करे ।

शतपथ में तो २-४-५ ।

* " अथ नीविमुद्वृह्य नमस्करोति पितृदेवत्या नीविः तस्मान्नीविमुद्वृह्य षट्कृत्वो नमस्करोति, षट् वा ऋतवः ऋतवः पितरः तस्मात् षट्कृत्वो नमस्करोति" २२ इस वाक्य से 'नमो वः पितरो रसाय' ।

---

(*) 'अथ' अवनेजनादि से अनन्तर ( नीविमुद्वृह्य ) वामकक्षा में जो अन्तरीय वस्त्र दशा है तिस का नाम नीवि है तिस को उन्मोचन (खोल) कर पितरों को नमस्कार करे, जिस हेतु से यह नीवि पितृदेवतावाली है इससे उस को खोल कर ६ छैवार नमस्कार करे ६ छै ही ऋतु हैं औ ऋतु रूप ही पितर हैं इससे षट्वार नमस्कार करे, "ऋतवः खलु वै देवाः पितरः" इस तैत्तिरीय-श्रुति में भी पितरों को ऋतुरूप कहा है । (१) अब ऋतुओं के नाम से युक्त जो षट् नमस्कारमंत्र हैं उन का उपन्यास करते हैं, ( नमो वः पितरो रसाय ) इत्यादि-यजु-अ-२-म-३२-- तहां वसन्त ऋतु में मधु आदि रस का प्रादुर्भाव होनेसे रस पद से वसन्त ऋतु लेना, औषधियों के शोष का कारण होने से शोष पद से ग्रीष्मऋतु लेना, वर्षा द्वारा जीवन का हेतु होने से जीव पद से वर्षाऋतु लेना, "स्वधा वै शरद" इस श्रुति से स्वधापद कर शरदृतु लेना, शीत द्वारा दुःखदायक होने से घोर पद से हेमन्तऋतु लेना, औ मन्यु पद से शिशिरऋतु लेना, अर्थात् हे पितरो षट्ऋतुरूप जो आप हो तिन के प्रति मेरा नमस्कार हो, छैवों मंत्र में जो नमस्कार की पुनरुक्ति है वह आदरार्थ जाननी ।

नमो वः पितरः शोषाय, नमो वः पितरो जीवाय, नमो वः पितरः स्वधायै, नमो वः पितरो घोराय, नमो वः पितरो मन्यवे, नमो वः पितरः पितरो[1] वः" ।

इस यजु का उपस्थान में विनियोग कहा है ।

औ तैत्तिरीयब्राह्मण में--

"नमस्करोति, नमस्कारो हि पितॄणाम्, नमो वः पितरो रसाय, नमो वः पितरः शुष्माय, नमो वः पितरो जीवाय, नमो वः पितरः स्वधायै, नमो वः पितरो मन्यवे, नमो वः पितरो घोराय, पितरो नमो वः"

इत्यादि प्रकार से उपस्थान कहा है । ( शाखा भेद से सबी समीचीन हैं । )

यहां पर "गृहान्नःपितरो दत्तेति गृहाणां हि पितर ईशते एष एतस्याशीः कर्मणः" इस शतपथ के प्रमाण से "गृहान्नः पितरो दत्त सतो वः पितरो देष्म" इस मंत्र को पढ़ कर अपनी पत्नी की ओर वा गृह की ओर यजमान दृष्टिपात करे यह विशेष भी जान लेना ।

---

( १ ) जिस हेतु से गृह आदिकों के पितर ईश हैं इस हेतु से ( गृहान्नः पितरो दत्त) इस को उच्चारण कर अपने गृह को देखे, यही पितृयज्ञरूप कर्म में प्रार्थना है, यह भाव है ।

( २ ) हे पितरो ! आप ( नः ) हमारे प्रति ( गृहान ) घर-पुत्र-कलत्र आदि ( दत्त ) प्रदान करो, औ ( सतः ) आप कर प्रदत्त होने से विद्यमान तिन गृहादिकों से (वः) आप के प्रति हम पितृयज्ञ द्वारा सत्कार प्रदान करें ।

एवं वक्ष्यमाणशाङ्खायन-कात्यायन श्रौतसूत्रों से-

"ऊर्जं वहन्तीरमृतं * घृतं पयः कीलालं परिस्रुतं स्वधा स्थ तर्पयत मे पितॄन्" यजु॰ अ॰ २ म॰ ३४ ।

इस को उच्चारण कर अवनेजनशेष जो कमण्डलु में जल है उस को पिण्डों पर वा पिण्डों के समीप भूमिपर गिरावें ।

एवं ( अथावजिघ्रति † प्रत्यवधाय पिण्डान्, स यजमान भागः ) इस शतपथसे तथा वक्ष्यमाण शाङ्खायनादि श्रौत सूत्रों से तीनों पिण्डों को स्थाली में रखकर यजमान आघ्राण करे यह भी जान लेना ।

सू॰ मनोऽन्वाह्वामहे, इति च तिसृभिः-२-७-८

भाषा—(मनोऽन्वाह्वामहे) इत्यादि तीन ऋचों को पढ़ कर फिर पितरों का उपस्थान करे, अर्थात्—

"मनो ऽन्वाह्वामहे नाराशंसेन स्तोमेन, पितृणां च मन्मभिः" "आ न एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय

( * ) हे जल ! अमृतरूप से घृत रूप से पयः=दुग्धरूप से कीलाल=मिष्टजल रूप से ( परिस्रुत ) निःसृत हुये आप जो ( ऊर्जंवहन्तीः ) पुरुषों के प्रति अनेक प्रकार का फल प्रदान करते हैं सो आप स्वधारूप हो कर मेरे पितरों को तृप्त करो ।

† (अथ) नमस्कार से अनन्तर (पिण्डान् प्रत्यवधाय) पिण्डों को स्थाली में स्थापन कर (अवजिघ्रति) नासिका से आघ्रात करे क्योंकि यह जो सूंघना है सो यजमान का भाग अर्थात्—संस्कार है ।

(१) नाराशंस नामक (स्तोमेन) स्तोत्र से तथा पितरों कर ( मन्मभिः )

जीवसे, ज्योक् च सूर्य्यं दृशे[1]" "पुनर्नः पितरो मनो ददातु दैव्यो जनः, जीवं व्रात सचेमहि[2]"

यजु० अ० १ ५३ ५४ ५५

इन तीन मंत्रों को पढ़ कर अंजलि बांध कर प्रार्थना करे[3] ।

सू० अथैतान् प्रवाहयेत् (परेत नः पितरः सो-म्यासो गम्भीरेभिः पथिभिः पूर्विणोभिः, दत्तायास्मभ्यं द्रविणेह भद्रं रयिं च नः सर्ववीरं नियच्छत) इति, २-७-९ ।

भाषा—(परेतनः) इत्यादि मंत्र को पढ़ कर पितरों का प्रवाहण अर्थात् विसर्जन करे ।

सू० अग्निं प्रत्येयाद् ( अग्ने तमद्याश्वं न स्तोमैः ) इति–२–७–१० ।

---

मननीय स्तोत्रों से हम लोक (नु) शीघ्र ही (मनः) मन अभिमानी देवता का आह्वान करते हैं ।

(१) (क्रत्वे) यज्ञ के लिये (दक्षाय) चातुर्य के लिये तथा (ज्योक्जीव से) चिरकाल पर्य्यन्त जीवन के लिये तथा सूर्य्य के दर्शनार्थ ( नः ) हमारा मन फिर (आएतु) आगमन करे ।

(२) हे पितरो ! (दैव्योजनः) देवों कर माननीय जन (नः) हमारे प्रति मन का फिर प्रदान करे, जिस मन कर के हम लोक (जीवंव्रातम्) जीवतेहुये पुत्रादि समूह को (सचेमहि) सेवन करें ।

(३) हे पितर लोको ! आप जिस गंभीर दक्षिण मार्ग से आये हो उसी मार्ग से फिर वहां गमन करो औ हमारे प्रति सुख औ धन तथा वीरपुत्रादि का प्रदान करो ।

भाषा—"अग्ने * तमद्याश्वं न स्तोमैः क्रतुं न भद्रं हृदि स्पृशं, ऋध्यामा त ओहैः" इस मन्त्रका उच्चारण कर दक्षिण मुख होकर (अग्निं) दक्षिणाग्निके प्रति (एयात्) गमन पूर्वक उपस्थित होय।

सू० गार्हपत्यं (यदन्तरिक्षं† पृथिवीमुत द्यां यन्मातरं पितरं वा जहिंसिम, अग्निर्मा तस्मादेनसो गार्हपत्यः प्रमुञ्चतु करोतु मामनेनसम्) इति २-७-११।

भाषा—( यदन्तरिक्षम् ) इत्यादि मंत्र को जप कर गार्हपत्य अग्नि का उपस्थान करे।

सू० वीरं मे दत्त पितर इति पिण्डानां मध्यमम् २-७-१२

भाषा—(वीरं[१] मे दत्त पितरः) इस को उच्चारण कर पिण्डों में से (मध्यमम्) बीच के अर्थात्—पितामह के पिण्ड को यजमान ग्रहण करे।

---

( * ) यजु० अ० १५। मं० ४४ यहां पर दोनों नकार उपमार्थ हैं, (न) जैसे ( अश्वम् ) अश्वमेध संबन्धी अश्व को ( स्तोमैः ) स्तुतियों से समृद्धियुक्त करते हैं और ( न ) जैसे ( हृदिस्पृशं ) मन में होनेवाले ( भद्रं क्रतुम् ) शुभ संकल्प को महात्मलोक समृद्ध करते हैं तैसे ( अद्य ) आज हम हे अग्ने ( ते ) आप के इस प्रसिद्ध यज्ञ को ( ओहैः ) आ समन्तात् वहन्ति = स्वरूपस्वरूपनामानि प्रतिपादयन्ति ये ते ओहाः अर्थात्—आप की प्रशंसा निरूपण पर स्तोत्रों से हम ( ऋध्यामा ) समृद्ध करते हैं।

[ † ] अन्तरिक्ष और पृथिवी तथा स्वर्ग एवं माता पिता के प्रति जो मैंने ( जहिंसिम ) हिंसा सदृश अपमान किया है ( तस्मादेनसः ) तिस अपमानजन्य पाप से गार्हपत्यनामक अग्नि मुझ को मोचन करे, अर्थात्—मुझ को निष्पाप करे।

[ १ ] हे पितरो! आप मेरे प्रति वीर पुत्र का प्रदान करो।

सू० पत्नीं प्राशयेद् "आधत्तपितरो गर्भं कुमारं पुष्करस्रजं, यथायमरपा असद्" इति २-७-१३।

भाषा—तिस मध्य के पिण्ड को अपनी पत्नी के प्रति भक्षण करावे, अर्थात्—पुत्रकामनावाली यजमान की पत्नी (आधत्त) इत्यादि मन्त्रको पढ़कर उस पिण्ड को भक्षण करे।

मनुभगवान ने भी "पतिव्रता धर्मपत्नी पितृपूजनतत्परा, मध्यमं तु ततः पिण्डमद्यात्सम्यक्सुतार्थिनी" इस वाक्य से मध्यमपिण्ड की यही गति कही है।

सू० अप्स्वितरौ, अतिप्रणीते वा २-७-१४।१५।

भाषा—(इतरौ) इतर दोनों पिण्डों को (अप्सु) जल में

---

(१) यजु अ० २ मं० ३३ में तो (यथायमरपा) इसके स्थान में) (यथइह पुरुषः) यह पाठ है—हे पितरो! (यथा) जिस प्रकार (इह) इस ऋतुमें (पुरुषः) देवादिकर अपेक्षित अर्थ के पूरण करनेवाला पुत्र होय तिम प्रकार आप कुमारका गर्भ के आधान का संपादन करो, कैसा कुमार हो कि पुष्करस्रजम् कमलपुष्प की मालावाला होने से अति सुन्दर।

(२) पितरों के पूजन में तत्पर जो पतिव्रता यजमान की पत्नी यह सुत की कामना वाली हुयी मध्यम पिण्ड को भक्षण करे, म० अ० ३ श्लो० २६२।

यहां पर "अन्यदेशगता पत्नी गर्भिणी रोगिणी तथा, तदा तं जीर्णवृषभः छागो वा भोक्तुमर्हति" बृहस्पतिः "यदि पत्नी विदेशस्था उच्छिष्टा यदि वा मृता, दुरात्मा नानुकूला च तस्य पिण्डस्य का गतिः, आकाशं गमयेत्पिण्डं जलस्थो दक्षिणामुख', पितॄणां स्थानमाकाशं दक्षिणा दिक् तथैव च,, इत्यादि वाक्यों से यह विशेष भी जान लेना कि यदि यजमान की पत्नी गर्भिणी वा रोगिणी होय तो वृद्ध बैल वा छाग उस पिण्ड को भक्षण करे, औ यदि पत्नी परदेश में हो वा उच्छिष्ट वा मृत वा दुरात्मा वा प्रतिकूल होय तो आकाश की तरफ पिण्ड को फेंक दे वा दक्षिणमुख हो कर जल में गेर दे क्योंकि आकाश तथा दक्षिणदिशा पितरों के निवास का स्थान है।

फेंक दे 'वा' अथवा अतिप्रणीत नामक अग्नि में फेंक कर दग्ध कर दे ।

सू० यस्य वाऽऽगन्तुरन्नकाम्याभावः स प्राश्नीयाद् २-७-१६ ।

भाषा—(वा) अथवा (यस्य) जिस पुरुष को (आगन्तुः) अकस्मात् ही अन्नकाम्याभावः) अन्न भक्षण की इच्छा का अभाव है अर्थात्—अजीर्ण रोग है सो पुरुष उन दोनों पिण्डों को (अश्नीयाद्) भक्षण करे[1] ।

सू० महारोगेण वाभितप्तः प्राश्नीयादन्यतरां गतिं गच्छति २-७-१७ ।

भाषा—(वा) अथवा क्षय कुष्ठ आदिक महारोग कर के जो (अभितप्तः) पीड़ित पुरुष है वह उन पिण्डों को भक्षण करे क्योंकि पिण्डभक्षण से वह पुरुष ( अन्यतरां गतिं गच्छति ) अर्थात्—या तो शीघ्र ही मर जायगा, औ या शीघ्र ही नीरोग हो जायगा[2] ।

सू० एवमनाहिताग्निः, [+]नित्ये श्रपयित्वाऽतिप्रणीते जुहुयाद् २-७-१८ ।

भाषा—( अनाहिताग्निः ) अग्नि के आधान से रहित पुरुष भी (एवम्) इसी प्रकार पिण्डपितृयज्ञ करे, अग्न्याधान के अभाव से वह पुरुष चरुपाक औ होम किस अग्नि में

(१) अर्थात् उस पिण्डके भक्षण से अजीर्ण रोग की निवृत्ति होजाती है।
(२) अर्थात् सर्वथा ही दुःखभोग से रहित होगा ।
(+) गृह्यदृग्निरिदमिति केचित् ।

करेगा इस आकाङ्क्षा के वारणार्थ कहा है कि (निरुप्य श्रपयित्वा) अर्थात्—औपासने अग्नि में चरु का पाक कर अति प्रणीत नामक अग्नि में हवन करे।

सू० द्विवत् पात्राणामुत्सर्गः २-७-१९ ।

भाषा—(द्विवद्) दो दो करके पात्रों का (उत्सर्ग) त्याग करे[२]।

सू० तृणं द्वितीयमुद्रिक्ते २-७-२० ।

भाषा—( उद्रिक्ते ) यदि मिला कर दो दो गेरने से एक पात्र अधिक हो जाय तो एक तृण मिला कर दो पूरे कर पात्रों का त्याग करे।

हरिः, ओं, तत्सद् ।

+इदानीं जिन श्रौतसूत्रों से शाङ्खायनमुनि ने पिण्ड पितृयज्ञ का निरूपण किया है उन श्रौतसूत्रों का उपन्यास किया जाता है।

सू० *पिण्डपितृयज्ञोऽपराह्णेऽमावास्यायाम् ४-३-१ ।

(१) विवाह काल में होम का आधारभूत जो स्मार्त अग्नि है उसे औपासनाग्नि जानना। इसी अग्निसे उद्धृत कर जो दक्षिण की तरफ अग्नि स्थापन किया जाय वह अति प्रणीत जानना।

(२) जो स्रुवा आदि पात्र हैं उन को एक एक कर के मत फेंके किन्तु मिला कर दो दो गेरे।

+इस प्रकार ऋग्वेदीय आश्वलायन श्रौतसूत्रों से पिण्डपितृयज्ञ का निरूपण कर अब ऋग्वेदीयशाङ्खायन श्रौतसूत्रों से उस का निरूपण करते हैं, "इदानीं" इत्यादि से।

(*) अमावास्या में अपराह्णकाल में पिण्डपितृयज्ञ का अनुष्ठान करे।

सू० दक्षिणाग्नेः[1] पुरस्तात् शूर्पं स्थालीं स्फ्यं पात्रीमुलूखलमुशले च संसाद्य, गार्हपत्यस्य पश्चाद् दक्षिणाग्रेषु कुशेषु स्फ्यं निधाय, उपरिष्टाद् व्रीहीन् पात्र्याम्, पुरस्तात् शूर्पं स्थालीम्, आच्य सव्यं जानु नीचा मुष्टिना व्रीहीन् गृह्णाति पितॄन् ध्यायन्, यथाऽधोविलाशृतः स स्यात्, २।३।४।५।६।७।

सू० पत्न्या सकृत्फलीकृतान् दक्षिणाग्नौ श्रपयित्वाऽभिघार्य्य प्रत्यञ्चमुद्वास्यावसवि परिसमुह्य परिस्तीर्य्य पर्युक्ष्य दक्षिणं जान्वाच्य यज्ञोपवीती प्राङ्ङासीनो मेक्षणेन जुहोति ४—३—८।

---

(१) दक्षिणाग्निसे पूर्व ओर शूर्प स्थाली आदि पात्रोंको स्थापन कर औ गार्हपत्य अग्नि से पश्चिम ओर दक्षिणाग्र कुशों के ऊपर स्फ्य नामक पात्र को स्थापन कर शूर्प में स्थाली को रख कर सव्य जानु को निवाय कर पितरों का ध्यान करता हुआ नीची मुष्टि से शकट पर से पात्री में व्रीहियों का ग्रहण करे, इतनी व्रीहि ग्रहण करे जैसे हिलोरा देने से अधोविल द्वारा कुछ व्रीहि शूर्प में गिर पड़े, यह इन छ सूत्रों का भाव है।

(२) पत्नी कर एक बार कूट कर फली किये हुए उन धानों को दक्षिणाग्नि में पका कर फिर उस को अभिधारण औ उद्वासन कर फिर परिसमूहन परिस्तरण-पर्युक्षण कर दक्षिण जानु को निवाय कर यज्ञोपवीती हो कर मेक्षण से हवन करे।

तीन दर्भों से अग्निस्थापन के स्थान को धूलि दूर करना परिसमूहन कहा जाता है, औ दर्भ से अग्नि को ईशानादि कोण से आछादित करणास्तरण जानना, जल से प्रोक्षण का नाम पर्युक्षण है।

सू० अग्नये[1] कव्यवाहनाय स्वाहा सोमाय पितृमते यमायाऽङ्गिरस्वते पितृमते स्वाहेति–४-४-१ ।

सू० [2]मेक्षणमनुप्रहृत्य दक्षिणा दक्षिणाग्नेः (अपहता असुरा रक्षांसि वेदिषद) इति स्फ्येनोन्मृज्याभ्युक्ष्य "ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति, परा पुरो नि पुरो ये भरन्त्यग्निष्टाँल्लोकान् प्रणुदात्यस्माद्) इत्युल्मुकमुन्मृष्टस्य दक्षिणार्धे निधाय मूले कुशान् सकृल्लूनानुन्मृष्टे निधाय (असाववनेनिक्ष्व ये च त्वामत्रानु) इति पितुर्नामादिश्य कुशेष्वपो निषिञ्चति अवाचीनपाणिना, एवं दक्षिणतः पितामहस्य, प्रपितामहस्य च, असावेतत्ते ये च त्वा मत्रानु इति पिण्डान् यथावनेजितं निधाय २।३।४।५ ।

सू० [3]उभावेकस्मिन् पितृभेदे, न जीवपितुरस्ति, न

(१) जिन मंत्रों को उच्चारण कर होम किया जाता है उन मंत्रों का उपन्यास करते हैं ( अग्नये ) इत्यादि से ।

(२) मेक्षण को अग्नि में फेंककर (अपहता) इत्यादि मंत्रसे दक्षिणाग्नि के दक्षिण ओर स्फ्य से एक रेखा निकास कर फिर अभ्युक्षण कर ( येरूपाणि ) इत्यादि मंत्र को पढ कर रेखा के दक्षिणार्ध भाग में उल्मुक को स्थापन कर फिर रेखा के ऊपर सकृदाच्छिन्न कुशों को विछाय औ जलसेचन कर उत्तानहस्त से पिण्ड स्थापन करे औ स्थापन काल में ' असावेतत् ' इत्यादि का उच्चारण करे इसी प्रकार ही मंत्र उचारण कर दक्षिण की ओर पितामह तथा प्रपितामह के प्रति पिण्डप्रदान करे ( यथावनेजितं ) जहां २ पर अवनेजन किया है वहां २ पर पिण्ड रखे, यह इन चार सूत्रों का भाव है ।

(३) यदि यजमान के दो पिता होंय अर्थात्—एक साक्षात् पिता औ

जीवान्तर्हिताय, येभ्यो वा पिता तेभ्यः पुत्रः, होमान्ते वा ६।७।८।९।१० ।

सू० अत्र पितरो मादयध्वं यथाभागं पितर आवृषायध्वम् इति, उदङ् पर्य्यावृत्य, त्रिरातमनादासित्वा, अमीमदन्त पितरो यथाभागमवीवृषतेति प्रतिपर्य्यावृत्य, तथैवावनेज्य ११।१२।१३।१४।१५ ।

सू० नमो वः पितरो जीवाय नमो वः पितरः शोषाय नमो वः पितरो घोराय नमो वः पितरो रसाय नमो वः पितरो बलाय नमो वः पितरो मृत्यवे नमो वः पितरो मन्यवे नमो वः पितरः स्वधायै नमो वः पितरः पितरो नमो वः* येऽत्र पितरः स्थ यूयं तेषां श्रेष्ठा

---

एक गोद लेने से धर्म का पिता होय वो एक रेखा में दो२ पिण्ड स्थापन करे, परन्तु जिस का पिता जीवता होय वह पिता के नाम से पिण्ड मत रखे ।

एवं जीवत्पिता आदि के व्यवधानवाले जो अन्य मृतक हैं उन के प्रति भी पिण्डप्रदान मत करे, अथवा जिनों के प्रति पिता ने पिण्ड दिया है उन्हीं के प्रति ही पुत्र पिण्ड प्रदान करे, अथवा जीवत् पिता वाला पुत्र होमपर्य्यन्त ही पिण्डपितृयज्ञ करे पिण्डप्रदान न करे, करे तो उन पिण्डोंका अग्निमेंही होम करे, यह विचार पूर्व स्पष्ट है इस से फिर लिखने की कुछ आवश्यकता नहीं यह इन पांच सूत्रों का भाव है,

(१) पिण्डप्रदान से अनन्तर (अत्रपितर) इत्यादि मंत्र का जप कर फिर उत्तर की ओर पर्य्यावर्तन कर तीन प्राणायाम करणपूर्वक वहां पर निवास कर फिर दक्षिणमुख हो कर ( अमीमदन्त ) इत्यादि जप करे, फिर अवनेजन कर ( नमोवः ) इत्यादि का जप करे ।

* हे पितरो जो पितृलोक में अन्य पितर हैं उन में से श्रेष्ठ आप होवो

भूयास्थ य इह पितरो मनुष्या वयं तेषां श्रेष्ठा भूयास्म या अत्र पितरः स्वधा युष्माकं सा य इह पितरः राधतु* अस्माकं स गृहान्नः पितरोदत्तेति ४।५।१।

सू० एतद्वः पितरो वासो वध्वं पितर इति त्रीणि सूत्राण्युपन्यस्य, 'ऊर्ज्जं वहन्तीरमृतं घृतं पय. कीलालं परिस्रुतं स्वधा स्थ तर्पयत नः पितॄन्' इत्युदकशेषं निनीय, अवघ्राय पिण्डान्, अवधाय प्राश्नीयात्, ब्राह्मणाय वा दद्यात्, अपो वाऽभ्यवहरेत् २।३।४।५।६।७।

सू० मध्यमपिण्डं पत्नी पुत्रकामा प्राश्नीयात् (आधत्त पितरो गर्भं कुमारं पुष्करस्रजं यथेह पुरुषोऽसद्) इति ८।

सू० उल्मुकमग्नौ कृत्वा, सकृदाच्छिन्नाननुप्रहृत्य।९।१०

---

औ जो मनुष्य लोक में पितर हैं उन में से श्रेष्ठ हम होवें, औ जो पितृमिय स्वधा वह आप की होय औ जो इस लोक में समृद्धि है वह हमारी होय, हे पितरो आप हमारे प्रति गृह पुत्र आदि का प्रदान करो।

(*) एधतु-इस पाठ में आर्ष औ वृद्धि अर्थ जानना।

(१) (एतद्वः) इत्यादि पद कर पिण्डों पर तीन सूत्र को रख कर फिर (ऊर्ज्जम्) इत्यादि पद कर अवनेजनशेष जल को वहां गिरा कर, पिण्डों को सूंघ कर, स्थाली में रख कर भक्षण करे वा ब्राह्मणों के प्रति प्रदान करे वा जल में फेंक दे यह ६ सूत्रों का भाव है।

(२) पुत्र की कामना वाली यजमान की पत्नी (आधत्त) इत्यादि पद कर मध्यम पिण्ड को भक्षण करे।

(३) उल्मुक को औ सकृदाच्छिन्न कुशों को अग्नि में फेंक कर पितृयज्ञ को समाप्त करे।

सू० अग्निहोत्रः यवाग्वैव सायंप्रातः, स्वयं होमश्च पर्वणि ११।१२ ।

*एतेनैव धर्मेणानाहिताग्नेः पिण्डपितृयज्ञः क्रियेत् , म. ३ ख. ११।

हरिः, ओं, ओंतत् सद् ।

( यजुर्वेदीयकात्यायनश्रौतसूत्राणि )

सू० †अपराह्णे पिण्डपितृयज्ञश्चन्द्रादर्शनेऽमावास्यायाम् ४।१।१

सू० दक्षिणाग्नौश्रपणं, होमश्च २।३ ।

सू० परिस्तीर्य्य तं पूर्ववत्पात्रासादनमेकशः, ४ अपरेण गार्हपत्यं चरमपूर्णं स्रुचं वा तूष्णीं गृहीत्वोत्तरेण

---

(१) सायं औ प्रातः काल यवागू से अग्निहोत्र करे, औ पर्व में स्वयं आप ही यजमान होम करे (चतुर्दशी, अष्टमी, अमावास्या, पूर्णिमा, रविवार, संक्रान्ति, यह छ पर्व हैं ।

( * ) इसीप्रकार से अनाहिताग्निः=अग्नि के आधान से रहित भी पुरुष पिण्डपितृयज्ञ का अनुष्ठान करे ।

( † ) चन्द्रमा के क्षय कर के युक्त जो अमावस्या है तिस में अपराह्ण के समय में पिण्डपितृयज्ञ करे ।

( २ ) दक्षिणाग्नि में चरु का पाक करे औ उसी में होम करे ।

( ३ ) पूर्वोक्त पौर्णमास याग की तरह तिस अग्नि को कुशों से आच्छादित कर दक्षिणाग्निके उत्तर ओर स्फ्य आदिक एक २ पात्रों को स्थापन करे,

गार्हपत्य से पश्चिम दिशा में ( अपूर्ण ) व्रीहिकर न पूरित स्थाली वा स्रुग् को तूष्णीं ग्रहण कर फिर दक्षिणाग्नि से उत्तर ओर दक्षिणमुख स्थित होकर व्रीहियों को कूटे, परन्तु कूटे हुये उन धान्यों को एक बार ही फटकारे बारंबार नहीं, यह उक्त सूत्रों का भाव है ।

दक्षिणाग्निमवहन्ति तिष्ठन् ५ सक्तून् फलीकरोति ६।

सू० सारतण्डुलमपूर्णं श्रपयित्वाऽभिघार्य्योद्वास्य मेक्षणेन जुहोति, अग्नय इति सोमायेतिच ७।

*प्राप्य तद् दक्षिणेनोल्लिखति (अपहता) इत्यपरेण वा ८।

सू० +उल्मुकं परस्तात्करोति (येरूपाणि) इति ९।

सू० [२]उदपात्रेणावनेजयति अपसव्यं सव्येन वोद्धरणसामर्थ्याद् (असाववनेनिक्ष्वेति) यजमानस्य पितृप्रभृतीन् त्रीन् १०।

सू० [३]उपमूलं सकृदाच्छिन्नानि लेखायां कृत्वा

---

[ १ ] जैसे पके हुये चरु से स्थाली पूर्ण न होय ऐसे तुषादिरहित उन तंडुलों को पका कर औ अभिघारण कर ( उद्वास्य ) दक्षिणाग्नि से उत्तर स्थापन कर (अग्नये) इत्यादि पढ़ कर मेक्षण से तीन बार अग्नि में हवन करे।

* तिस मेक्षण को दक्षिणाग्नि में फेंक कर फिर अग्नि से दक्षिण वा पश्चिम की ओर 'अपहता' इत्यादि पढ़ कर स्फ्य से एक रेखा निकासे।

+ ये रूपाणि—इस को पढ़ कर रेखा से दक्षिण प्रदेश में उल्मुक स्थापन करे।

(२) (असाववनेनिक्ष्व) यह पढ़ कर यजमान अपने पिता पितामह प्रपितामह के प्रति कमण्डलु द्वारा अवनेजन करावे।

( ३ ) मूल के समीप एक ही प्रयत्न से उत्पाटित कुशों को उस रेखा पर बिछाय कर जहां २ पर अवनेजन किया है तहां २ पर पिण्ड स्थापन करे, औ स्थापन करने के समय में असावेतत्ते यह उच्चारण करे, एके=कोइ एक यह कहते हैं कि ( येचत्व मनु ) यह भी संग उच्चारण करे, यह दोनो सूत्रों का भाव है।

यथावनिक्तं पिण्डान् ददाति (असावेतत् त) इति ११।

सू० ये च त्वामनु) इति चैके १२।

सू० [1]अत्र पितर इत्युक्त्वोदङ्ङास्ते आतमनाद् १३।

सू० आवृत्य (अमीमदन्त) इति जपति १४।

सू० [2]अवनेज्य पूर्ववन्नीविं विस्रंस्य (नमो व) इत्यञ्जलिं करोति १५।

सू० * एतद् व, इत्युपास्यति सूत्राणि प्रतिपिण्डम् १६ ऊर्णा दशा वा १७। वयस्युत्तरे यजमानलोमानि वा १८

सू० [3]ऊर्जमित्यपो निषिञ्चति १९।

सू० [4]अवधायावजिघ्रति यजमानः २०।

---

(१) अत्र पितरो मादयध्वम् इत्यादि पढ़ कर उत्तर ओर मुख कर तीन प्राणायाम करे, फिर दक्षिण मुख होकर अमीमदन्त इत्यादि का जप करे, यह दोनों सूत्रों का भाव है।

(२) पूर्व की तरह अवनेजन कर नीवि को खोलकर (नमोवः) इत्यादि मंत्रों से छै वार प्रणाम करे।

(*) (एतद् वः पितरो वासः) यह पढ़ कर प्रत्येक २ पिण्डों पर तीन २ सूत्र स्थापन करे, वा भेड़ी के रोम प्रदान करे, अथवा वस्त्र की दशा का प्रदान करे, वा पचासवर्ष से अधिक अवस्थावाला यजमान होय तो अपनी छाती के रोम प्रदान करे, यह–१६। १७। १८ इन तीन सूत्रों का भाव है।

(३) (ऊर्जं वहन्तीः) इत्यादि को पढ़ कर अवनेजनशेष जल को पिण्डों पर गेरे।

(४) पिण्डों को स्थाली में रख कर यजमान उन का आघ्राण करे, औ उल्मुक औ कुशों को अग्नि में फेंके, यह दोनों सूत्रों का भाव है।

सू० उल्मुकसकृदाच्छिन्नान्यग्नौ २१ ।

सू० [1]आधत्त–मध्यमेपिण्डं प्राश्नाति पुत्रकामा २२।

सू० [2]प्रेतेभ्यो ददाति २३ ।

हरिः, श्रीः, ओम् तत् सत् ।

वोधायन मुनि ने भी (अथैतांस्तिलमिश्रापः * प्रतिग्राह्य गन्धेन माल्येन चालङ्कृत्याग्नौ करिष्यामीत्यनुज्ञातोऽग्निमुपसमाधाय संपरिस्तीर्य्य तिस्र आहुतीर्जुहोति ) इस प्रकार श्राद्ध का विशेष निरूपण किया है, विस्तरभय से निखिलसूत्रों का उपन्यास नहीं किया गया है ।

† इदानीं कुछ विशेष वोधनार्थ आपस्तम्बीयश्रौतसूत्रों का उपन्यास किया जाता है,

( आपस्तम्बीयश्रौतसूत्राणि )—

---

(१) (आधत्त) इत्यादि मंत्र को पढ़ कर पुत्र की कामनावाली यजमान की पत्नी मध्यम पिण्ड का भक्षण करे ।

(२) यह जो पिण्डप्रदान कहा है सो मृतकों के प्रति ही कहा है कुछ जीवतों के प्रति नहीं ।

* ब्राह्मणों के उपवेशन से अनन्तर तिलमिश्रित जल को ब्राह्मणों के हाथ में दे कर औ गन्धमाल्यादि से उन को अलंकृत कर ( मैं अब अग्नि में होम करता हूं ) इस प्रकार ब्राह्मणों की आज्ञा को लेकर अग्नि को संमुख स्थापन कर कुशों से आच्छादित कर तीन आहुति करे ।

† शुक्लयजुर्वेदीय कात्यायन वोधायन मुनियों के वचनों की संमति कहकर अब कृष्णयजुर्वेदीय आपस्तम्बश्रौत सूत्रों की संमति दिखातेहैं (इदानीं) इत्यादि से ।

सू० अमावास्यायां यदहश्चन्द्रमसं न पश्यन्ति तदहः पिण्डपितृयज्ञं कुरुते १।

प्रथम-प्रश्न, ख०, पटल, ० खं,

भाषा—जिसदिन चन्द्रमा को लोक न देखें उस दिन अमावास्या में पिण्डपितृयज्ञ करे।

* यद्यपि अमावास्या कथन से ही चन्द्रमा के अदर्शन का लाभ हो सकता है तथापि राजसूयादि यज्ञों में क्रियमाण जो अमावास्या नामक कर्म है उसका ग्रहण मत हो जाय, इस लिये ( जिसदिन चन्द्रमा का अभाव होय ) यह कहा है। एवं चन्द्रमा का अदर्शन कभी मेघों द्वारा अन्य दिन में भी हो सकता है, इस लिये ( अमावास्यायाम् ) यह कहा है।

† वास्तव से तो "या पूर्वाऽमावास्या सा सिनीवाली योत्तरा सा कुहूः" इस श्रुति ‡ से 'दृष्टचन्द्रा सिनीवाली नष्टचन्द्रा

---

* यहां पर "अमावास्यायामित्युक्ते दाक्षायणराजसूयकौण्डपायिनामयनसारस्वतसत्रादौ पक्षमध्ये अमावास्ये पिण्डपितृयज्ञप्राप्तेः तद्व्यावृत्त्यर्थमिति चन्द्रादर्शन-इति विशेषणम्, चन्द्रादर्शनमभ्रादिनापि भवतीत्यतोऽमावास्यामिति चन्द्रादर्शनशब्देनात्र चन्द्रमसः परमक्षयो लक्ष्यते न क्षयमात्रं तस्य प्रतिदिनं सद्भावात्, अतएव (क्षीणे ददादि) इति श्रुतिः संगच्छते" इसप्रकार कर्कोपाध्याय ने एतत्सूत्रसमानार्थक कातीयसूत्रों की व्याख्या में पदकृत्य किया है उस के अनुसार से कहते हैं, "यद्यपि" इति।

† अब स्वामीजी अपनी ऊहा से पदों की व्यवस्था करते हैं. ( वास्तव ) इत्यादि से।

‡ सामवेदीय षड्विंशब्राह्मण ४ प्रपा० खं० ६।

कुहूर्मता' इस स्मृति * से अमावास्या दो प्रकार की है एक तो चतुर्दशी तिथि में अपराह्णकाल में होनेवाली दृष्टचन्द्रा, औ एक अपराह्ण के उत्तरकाल में प्रतिपद् के योगवाली नष्टचन्द्रा, तहां जो पूर्व अमावास्या दृष्टचन्द्रा है उस का नाम सिनीवाली है औ जो उत्तर अमावास्या नष्टचन्द्रा है उस का नाम कुहू है, तहां कुहू नामक अमावास्या का ग्रहण होय सिनीवाली का नहीं इसलिये (चन्द्रमसं न पश्यन्ति) यह कहा है †।

सू० अपराह्णेधिवृक्षसूर्य्ये वा पिण्डपितृयज्ञेन चरन्ति १-७-२ ।

भाषा—अपराह्णकाल में अथवा अधिवृक्ष‡सूर्य्यकाल में पिण्डपितृयज्ञ करे ।

सू० अपां मेध्यं यज्ञियम् इति समूलं सकृदाच्छिन्नं बर्हिराहरति १-७-३ ।

भाषा—(अपां मेध्यं यज्ञियं † सदेवं शिवमस्तु मे आच्छेता

---

* कालमाधवीये व्यासः ।

† यहां पर अधिक मीमांसा की आकाङ्क्षा होय तो निर्णयामृत वा मदनपारिजात के सप्तम स्तवक को अवलोकन करो ।

‡ जिस समय में पृथिवी का त्याग कर केवल वृक्षों के ऊपर ही सूर्य्य की किरणों का निवेश होता है उस काल का नाम अधिवृक्षसूर्य है ।

† यजु, तै, ब्रा, कां, ३ प्र, ७ अनु ४, अर्थात् जलों का सारभूत औ पवित्र तथा यज्ञयोग्य, औ देवोपयोगी जो बर्हि सो मेरे प्रति कल्याणकारी होय, आप को छेदन करने वाला जो मैं हूं सो हिंसाजन्य पाप से युक्त हुवा हिंसित मत होऊं किन्तु शतवर्ष जीवनवाला होऊं।

वो मा रिषं जीवानि शरदः शतम् । इस मंत्र को पढ़ कर मूल के सहित एक प्रयत्न से उत्पाटित कुशों का आहरण करे।

सू० सकृदाच्छिन्नानि वा तृणान्युपमूलं दिनानि (४)

सू० दक्षिणाप्रागग्रैर्दर्भैर्दक्षिणाग्निं परिस्तीर्य्य दक्षिणतः पश्चाद्वा दर्भान् संस्तीर्य्य दक्षिणाप्राञ्चि एकैकशः पिण्डपितृयज्ञपात्राणि प्रयुनक्ति स्फ्यं मेक्षणं कृष्णाजिनमुलूखलं मुसलं शूर्पमाज्यस्थालीं चरुस्थालीं येन चान्येनार्थो भवति ( ५ )

सू० दक्षिणतः प्रागीषं व्रीहिमच्छकटमवस्थितं भवति ( ६ )

सू० अध्वर्य्युरुपवीती स्थालीमेकपवित्रेणान्तर्धाय तया दक्षिणतः शकटादधिनिर्वपत्युत्तरतो वा (७)

---

( ४ ) अथवा ( उपमूलं ) मूल के समीप से एकवार ( दिनानि ) छेदन किये हुये दर्भतृण वा अन्य यज्ञोपयोगी तृणों का आहरण करे।

( ५ ) दक्षिण की ओर अग्रवाले वा प्राग्अग्रवाले कुशों से दक्षिणाग्नि को आच्छादित कर फिर दक्षिण वा पश्चिम की ओर दर्भों को बिछाय कर दक्षिणपूर्व कोण में स्फ्य आदि एक २ पात्रों को स्थापन करे।

अर्थात्—जिन२ पात्रों का प्रयोजन होय उन सब पात्रों को वहां पर स्थापन करे।

(६) दक्षिण से ईषत् पूर्व की ओर एक व्रीहि का शकट स्थापन करे।

(७) अध्वर्य्यु वा यजमान यज्ञोपवीती हो कर एक वस्त्र से स्थाली को ढांप कर शकट के दक्षिण की ओर से वा उत्तर की ओर से शकटारोहण कर शकट में से उस पात्र में व्रीहि को निकासे।

सू० तां पूरयित्वा निमार्ष्टि [८] ।

सू० मृन्मये निर्वपति पितृभ्यो वो जुष्टं निर्वपामीति तूष्णीं वा [९] ।

सू० अपरेणान्वाहार्य्य पचनं प्रत्यगुदग्ग्रीवे कृष्णाजिनउलूखले प्रतिष्ठिते दक्षिणाप्राची तिष्ठन्ती पत्न्यवहन्ति परापावमविवेकम् [१०] ।

सू० सकृत्फलीकरोति [११] ।

सू० दक्षिणाग्नौ जीवतण्डुलं श्रपयति [१२] ।

सू० अपहता असुरा रक्षांसि पिशाचा वेदिसदः इत्यन्तरा गार्हपत्यान्वाहार्य्यपचनौ दक्षिणपूर्वेण वाऽन्वाहार्य्यपचनं दाक्षिणाप्राचीमेकस्फ्यां पराचीं वेदिमुद्धृत्य (शुन्धतां पितर) इत्यद्भिरवोक्ष्य (आयन्तु

---

(८) उस पात्र को पूरण कर फिर हिलोरा दे कर धान्यों को स्थाली के मुख के बराबर करे ।

(९) पितृभ्यः इत्यादि पढ़कर वा मौन धारण कर उन धान्यों को मृत्तिका के पात्र में स्थापन करे ।

(१०) दक्षिणाग्नि से पश्चिम ओर पश्चिमोत्तर ग्रीवा वाले कृष्ण मृगचर्म के ऊपर ऊखल रख कर दक्षिण पूर्व स्थित हुई यजमान की पत्नी उन धान्यों को कूटे, (परापावम्) परापूय परापूय, (अविवेकं) अविविच्याऽविविच्य, शूर्पेण तुषमोहण परावपनं, सतुषवितुषाणां पृथक् करणं विवेकः, अर्थात् एक बार शूर्प से फटकारे अधिक मत करे । (११) यह सूत्र स्पष्टार्थ है ।

(१२) जिस तरह से निखिल रूप से तण्डलों का पाक न होय किन्तु कुछ २ जीवते रहैं इस प्रकार उन तण्डुलों को पकावै ।

पितरो मनोजवसः) इत्यभिमन्त्र्य सकृदाच्छिन्नं बर्हिरूर्णा (मृदु स्योनं पितृभ्यस्त्वाभराम्यहं अस्मिन् सीदन्तु मे पितरः सौम्याः पितामहाः प्रपितामहाश्चानुगैः सह ) इति सकृदाच्छिन्नेन बर्हिषा वेदिं स्तृणाति [१३] ।

इति सप्तमी कण्डिका ।

सू० उत्पूतेन नवनीतेनानुत्पूतेन वा सर्पिषा स्थालीपाकमभिघार्य्य एकस्फ्यायां मेक्षणमासाद्य स्थालीपाकमासादयति [१] ।

सू० दक्षिणतः कशिपूपवर्हणमाञ्जनमभ्यञ्जनमुदकुम्भमित्येकैकश आसादयति [२] ।

सू० अध्वर्य्युरुपवीती दक्षिणं जान्वाच्य मेक्षणमुपस्तीर्य्य तेनावदायाभिघार्य्य सोमाय पितृपीताय स्वधा

---

(१३) (अपहता) इत्यादि पढ़ कर गार्हपत्य औ दक्षिणाग्नि के मध्य में वा दक्षिणाग्नि से दक्षिण—पूर्व की ओर स्फ्य से दक्षिणप्राची एक रेखा निकासे फिर (शुन्धन्ताम्) इत्यादि पढ़ कर जल गिरावे फिर (आयन्तु) इत्यादि से अभिमंत्रण कर सकृदाच्छिन्न कुशों को लेकर (मृदुस्योनम्) इत्यादि मंत्र को पढ़ कर स्थान के लिये पितरों की प्रार्थना कर वेदि को उन कुशों से आच्छादित करे ।

(१) गरम कर पूत हुये माखन से वा घृत से स्थालीपाक को अभिघारण कर रेखा के ऊपर मेक्षण को रख कर वहां स्थालीपाक को स्थापन करे ।

(२) स्थालीपाक से दक्षिण तरफ—मंच, सिरहाना, कज्जल उबटन, जल कुम्भ को स्थापन करे ।

नम इति दक्षिणाग्नौ जुहोति (३) (यमायाङ्गिरसे पितृमते स्वधा नम) इति द्वितीयाम्, (अग्नये कव्यवाहनाय स्वधा नम) इति तृतीयाम् (४)।

सू० ये मेक्षणे तण्डुलास्तान् हुत्वा तूष्णीं मेक्षणमादधाति (५)।

सू० न यमाय जुहोत्येके (६)।

सू० अपयन्त्वसुराः पितृरूपा ये रूपाणि प्रतिमुच्याचरन्ति, परा पुरो निपुरो ये भरन्त्यग्निष्टांल्लोकान् प्रणुदात्यस्मात् (ये देवाः † पितरो ये च मानु-

---

(३) अध्वर्यु वा यजमान उपवीती होकर दक्षिणजानु को निवाय करें मेक्षण का उपस्तरण कर तिस मेक्षण से चरु का खण्ड कर औ अभिघारण कर ( सोमाय ) इत्यादि पढ़ कर दक्षिणाग्नि में हवन करे।

(४) फिर ( यमाय ) इत्यादि पढ़ कर द्वितीय आहुति करे, फिर 'अग्नये' इत्यादि पढ़ कर तृतीय आहुति करे।

(५) आहुति से अवशिष्ट जो मेक्षण में संश्लिष्ट तण्डुल हैं उन का होमकर मौन धारण कर मेक्षण को अग्नि में फेंके, यह जो मेक्षण के संग लगे हुये चरु का होम कहा है सो तीसरी आहुति में जानना कुछ यह नहीं जानना कि यह चतुर्थी आहुति का विधान है क्योंकि ऐसे माननेसे ( तिस्र आहुतीर्जुहोति ) इस श्रुति के सङ्ग विरोध होगा।

(६) कोई यह कहते हैं कि यम के नाम का होम न करे।

† जो देवतारूप पितर हैं, औ जो मानुषरूप पितर हैं अथवा जो गर्भ में ही मर गये हैं औ जो जङ्गल में फेंके गये हैं औ जो गाड़ कर निकाले गये हैं, औ जो पृथिवीमें गाड़े गये हैं सो सभी यहां आन कर भली प्रकार से हर्ष को प्राप्त होवें।

षे ये गर्भे मधुरुत ये परास्ता, य उद्धता उत ये निखातास्ते सम्यश्च इह मादयन्ताम्) (ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति, परा पुरो निपुरो ये भरन्त्यग्निष्टांल्लोकान् प्रणुदात्यस्माद्) (ये ज्ञातीनां प्रतिरूपाः पितॄन् मायया ऽसुराः प्रविष्टाः परा पुरो निपुरो ये भरन्त्यग्ने तानस्मात्प्रणुदस्व लोकाद्) इति दक्षिणाग्नेरेकोल्मुकं धूपायद् हरति (७) ।

सू० दक्षिणपूर्वमवान्तरदेशं सकृत् स्फ्येनोल्लिख्य 'उदीरतामवर' इत्यद्भिरवोक्ष्योल्लिखितान्ते निदधाति (८)

सू० यजमानोऽत ऊर्ध्वं प्राचीनावीती कर्माणि करोति (९) ।

---

(७) माया कर हमारे पितरों के समान रूप को धारण करने वाले जो असुर हैं सो इस स्थान से दूर गमन करें इस अर्थ वाले " अपयन्तु " इत्यादि मंत्रों को पढ़ कर दक्षिणाग्नि से एक उल्मुक को ग्रहण करे, उल्मुक कैसा हो कि " धूपायद् " धूमवाला ।

(८) दक्षिणपूर्वरूप अवान्तर देश को एक वार स्फ्य से उल्लेखन कर (उदीरताम्) इत्यादि मंत्र पढ़ कर जल से उस रेखा को प्रोक्षण कर उस के समीप उल्मुक को स्थापन करे, "उदीरतामवर उत्परास उन्मध्यमाः पितरः सोम्यासः असुं य ईयुरवृका ऋतज्ञास्तेनोऽवन्तु पितरो हवेषु" यजु० अ० १९ मं ४९ यह संपूर्ण मंत्र है, जो हमारे पितर जिस २ स्थान में हैं वह उस २ से उत्कृष्ट स्थान को प्राप्त होवें औ जो वायु रूप तथा सत्यवादी सर्व के मित्र हमारे पितर हैं वह इस यज्ञ में आगमन कर हमारी रक्षा करें, यह मंत्र का भाव है।

(९) इदानीं जो कर्म आगे किये जायेंगे वह अध्वर्यु मत करे किन्तु प्राचीनावीती हो कर यजमान ही करे ।

सू० मार्जयन्तां मम पितरो मार्जयन्तां मम पितामहा मार्जयन्तां मम प्रपितामहा, इति एकस्फ्यायां त्रीनुदकाञ्जलीन् निनयति (१०)।

सू० प्रसव्यं वा त्रिः परिषिञ्चति (११)।

सू० त्रीनुदपात्रान् वाजसनेयिनः समामनन्ति (१२)।

इत्यष्टमी कण्डिका।

सू० सव्यं जान्वाच्यावाचीनपाणिः सकृदाच्छिन्ने बर्हिषि दक्षिणापवर्गान् पिण्डान् ददाति एतत् ते ततासौ ये च त्वामनु इत्येतैः प्रतिमन्त्रम् (१)।

सू० तूष्णीं चतुर्थम् (२) स कृताऽकृतः (३) प्रपितामहप्रभृतीन् वा (४)।

---

(१०) (मार्जयन्ताम्) इत्यादि पढ़ कर उस रेखामें तीन अञ्जलि जलकी गेरे।

(११) अथवा प्रसव्य होकर उस स्फ्यकृत रेखाके चारो ओर जल गिरावै बीच में नहीं।

(१२) शुक्लयजुर्वेदी तो अञ्जलि के स्थान में तीन जलपात्रों के ही स्थापन की आज्ञा देते हैं।

(१) वामजानु को निवाय उत्तानहस्तवाला हो कर सकृदाच्छिन्न कुशों के ऊपर दक्षिणापवर्ग तीन पिण्डों को स्थापन करे, औ स्थापन काल में (एतत् ते) इत्यादि का उच्चारण करे।

(२) मौन धारण कर एक चतुर्थ पिण्ड और स्थापन करे।

(३) यह चतुर्थ पिण्डदान किसी शाखा में लिखा है किसी में नहीं इस लिये किया भी जाता है औ नहीं भी किया जाता है।

(४) अथवा प्रपितामह से आदि ले कर पिण्ड प्रदानादि करे, अर्थात्— चाहे पिता पितामह प्रपितामह इस प्रकार से चाहे प्रपितामह पितामह पिता इस प्रकार से पिण्डप्रदान करे।

सू० नाऽनाम गृहीतं गच्छति (५) यदि बन्धून् न विद्यात् स्वधा पितृभ्यः पृथिवीषद्भ्य इति प्रथमं पिण्डं दद्यात्, स्वधा पितृभ्योऽन्तरिक्षसद्भ्य, इति द्वितीयम्, स्वधा पितृभ्यो दिविषद्भ्य, इति तृतीयम् (६) ।

सू० यदि द्विपिता स्यादेकैकस्मिन् पिण्डे द्वौ द्वावुपलक्षयेद् (७) ।

सू० यदि जीवपिता न दद्यादाहोमात् कृत्वा विरमेद् ( ८ ) ।

सू० यन्मे माता प्रममाद यच्चचारानुव्रतं, तन्मे रेतः पिता वृङ्क्तामाभुरन्योपपद्यताम्, पितृभ्यः स्वधाविभ्यः स्वधा नमः, पितामहेभ्यः स्वधाविभ्यः स्वधा नमः, प्रपितामहेभ्यः स्वधाविभ्यः स्वधानमः, इत्युपस्थाय अत्र पितरो यथाभागमादध्वम्, इत्युक्त्वा पराङ् आ वर्तते (९) ।

---

(५) विना नाम के ग्रहण से पितरों को प्राप्त नहीं होता है इस से अवश्य नाम ग्रहण करे ।

(६) यदि नाम न ज्ञात हो तो ( स्वधा ) इत्यादि प्रकार से प्रदान करे ।

(७) यदि दो पिता होय तो एक पिण्ड में दो दो का नाम उच्चारण करे ।

(८) यदि यजमान के पिता आदि में से कोई जीवता हो तो पिण्डप्रदान मत करे किन्तु होमपर्य्यन्त कर्म कर पितृयज्ञ को समाप्त करे ।

(९) जो मेरी माता ने प्रमाद से पातिव्रत्यव्रत का भङ्ग किया है तिस पर-

सू० ओष्मणो व्यावृत्त उपास्ते (१०) ।

सू० अमीमदन्त पितरः सोम्या, इति व्यावृत्त ऊष्मणि अभि पर्य्यावर्ततेऽव्यावृत्ते वा (११) ।

सू० यः स्थाल्यां शेषस्तमवजिघ्रति ( ये समानाः सुमनसः पितरो यमराज्ये तेषां लोकः स्वधा नमो यज्ञो देवेषु कल्पतां, वीरं धत्त पितर) इति (१२) ।

सू० आमयाविना प्राश्योऽन्नाद्यकामेन प्राश्यो योऽलमन्नाद्याय सन् नाद्यात् तेन वा प्राश्यः (१३) ।

सू० पूर्ववदेकस्फ्यायां त्रीनुदकाञ्जलीनुपनिनीयाऽऽञ्जनाऽभ्यञ्जने वासश्च त्रिरनुपिण्डं ददाति (१४) ।

---

पुरुषसंबन्धि संकल्परूप दोष से दुष्ट जो मातासंबन्धी रज है उस को पिता शोधन करे इस अर्थ वाले ( यन्मे माता ) इत्यादि मंत्र तथा ( पितृभ्यः ) इत्यादि मंत्र से पितरों का उपस्थान कर फिर ( अत्र पितरः ) इत्यादि पढ़ कर वहां से फिर कर उत्तरमुख हो कर स्थित होवै ।

(१०) जब तक पिण्डों में उष्णता की निवृत्ति न होय तब तक उत्तरमुख स्थित होवे ।

(११) उष्णता के निवृत्त हो जाने पर वा कुछ २ उष्णता रहनेपर फिर दक्षिणमुख होवै औ ( अमीमदन्त ) इत्यादि का जप करे ।

(१२) ( ये समाना ) इत्यादि मंत्र पढ़ कर जो स्थाली में शेष अन्न है उस को सूंघे ।

(१३) क्षय आदि रोग कर के युक्त जो पुरुष है वह स्थाली शेष चरु को भक्षण करे अथवा जो अन्नाद्यकाम है अर्थात् अन्न के होने पर भी अजीर्णरोग से भुक्ति शक्ति से शून्य है वह उस को भक्षण करे ।

(१४) पूर्व की तरह स्फ्यकृत रेखा में तीन जल की अञ्जलियों को सम-

सू० आङ्क्ष्व ततासावाङ्क्ष्व पितामहासावाङ्क्ष्व प्रपितामहासावित्याञ्जनम्, एवमभ्यञ्जनमभ्यङ्क्ष्वेति मंत्रं सं नमति (१५। १६)।

सू० यदि नामानि न विद्यात् (आञ्जतां मम पितर आञ्जतां मम पितामहा आञ्जतां मम प्रपितामहा) इत्याञ्जनम्, एवमभ्यञ्जनमभ्यञ्जतामिति मंत्रं सं नमति (१७)।

इति नवमी कण्डिका।

सू० (एतानि वः पितरो वासांस्यतो नोऽन्यत् पितरो मा योष्ट) इति वाससो दशां छित्त्वा नि दधाति ऊर्णास्तुकां वा पूर्वे वयसि, उत्तर आयुषि स्वं लोम (१)।

---

र्पण कर फिर प्रत्येक २ पिण्डों के ऊपर तीन २ बार कज्जल, अवटन, वसन का प्रदान करे।

(१५-१६) (आङ्क्ष्व तत) इत्यादि पढ़ कर अञ्जन समर्पण करे, एवं (अभ्यञ्जनमभ्यङ्क्ष्व तत) इत्यादि पढ़ कर अवटन समर्पण करे।

(१७) यदि पिता आदि का नाम परिज्ञात न होय तो (आञ्जताम्) इत्यादि पढ़ कर अञ्जन औ अभ्यञ्जन प्रदान करे। कहीं (आञ्जन्तां) यह पाठ है।

(१) पंचाश वर्ष से न्यून अवस्था वाला यजमान होय तो (एतानि वः) इत्यादि पढ़ कर वस्त्र की दशा वा भेड़ी के रोमों को छेदन कर पिण्डों पर रक्खे औ यदि पंचाश वर्ष से अधिक वय वाला होय तो अपनी छाती के ही रोम छेदन कर स्थापन करे।

सू० वीतोष्मसु पिण्डेषु ‘नमो वः पितरो रसाय’ इति नमस्कारान् जपति ( २ )।

सू० ( गृहान्नः पितरो दत्त सदो वः पितरो देष्म ) इति पितॄनुपतिष्ठते ( ३ ) ।

सू० ( ऊर्जं वहन्तीरमृतं घृतं पयः कीलालं परिस्रुतं, स्वधा स्थ तर्पयत मे पितॄन् ) इत्युदकं नि नयति ( ४ )।

सू० (मनोऽन्वाहुवामहे) इति मनस्वतीभिरुपतिष्ठते(५)

सू० (उत्तिष्ठत पितरः प्रेत शूरा यमस्य पन्थामनुवेता पुराणं, धत्तादस्मासु द्रविणं यच्च भद्रं प्रणो ब्रूताद् भागधां देवतासु) इति पितॄनुत्थापयति (६) ।

---

सू० ( परेत पितरः सोम्या ) प्रवाहण्या पितॄन् प्रवाहयति (७)।

सू० (प्रजापते न त्वदेतानि) इति यज्ञोपवीती गार्हपत्यदेशं गच्छति (८)।

सू० 'यदन्तरिक्षम्' इतिपङ्क्त्या गार्हपत्यमुपतिष्ठते (९)।

सू० अपान्त्वौषधीनां रसं प्राशयामि भूतकृतं गर्भं धत्स्व इति मध्यमं पिण्डं पत्न्यै प्रयच्छति (१०)

सू० (आधत्त पितरो गर्भं कुमारं पुष्करस्रजं

---

(७) ( परेत पितरः ) इत्यादि पढ़ कर पितरों की प्रवाहणी करे, प्रवाहणी नाम ( प्रस्थान ) का है।

(८) "प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा रूपाणि परिता बभूव, यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नोऽस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम्" यजु० अ० २३ मं० ६५ इस को पढ़ यज्ञोपवीती होकर गार्हपत्य अग्निके समीप उपस्थित होय। हे प्रजापते आप से अन्य कोई भी देवता अनेक रूप वाला नहीं है इससे आप ही अनेक रूप वाले हो कर प्रपंच का परिभव ( संहार ) आदि करते हो, हे अग्ने! जिस कामना से हम होम करते हैं सो कामना हमारी पूर्ण होय औ धन के हम स्वामी होंय, यह इस मन्त्र का भाव है, ऋग्वेद में तो ( विश्वा रूपाणि ) इस के स्थान में ( विश्वा जातानि ) यह पाठ है औ यजु के १० अ० २० मंत्र में तो ( यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नोऽस्त्वयममुष्य पितासावस्य पितावयस्याम पतयो-रयीणाम् ) इतना विशेष है।

(९) ( यदन्तरिक्षम् ) इत्यादि पङ्क्तिछन्द वाले मंत्र को पढ़ कर गार्हपत्य अग्नि का उपस्थान करे।

(१०) ( अपान्त्वौषधीनाम् ) इत्यादि पढ़ कर मध्यम पिण्ड का पत्नी के प्रति प्रदान करे।

यथेह पुरुषोऽसद्) इति तं पत्नी प्राश्नाति पुमांसं ह जानुका भवतीति वि ज्ञायते (११) ।

सू० (ये सजाताः † समनसो जीवा जीवेषु मामकाः, तेषां श्रीर्मयि कल्पतामस्मिन् लोके शतं समा) इत्यवशिष्टानां यजमानः प्राश्नाति न वा (१२) ।

सू० स्थाल्यां पिण्डान् समवधाय (ये समाना) इति सकृदाच्छिन्नमग्नौ प्र हरति (१३) ।

सू० "अभून्नो दूतो हविषो जातवेदा अवाड् हव्यानि* सुरभीणि कृत्वा। प्रादाः पितृभ्यः स्वधया ते अक्षन् प्रजानन्नग्ने पुनरप्येहि देवान्" इत्येकोल्मुकं प्रत्यपिसृज्य प्रोक्ष्य पात्राणि द्वन्द्वमभ्युदाहरति (१४) ।

---

(११) (आधत्त) इत्यादि मंत्र पढ़ कर यजमान की पत्नी उस मध्यम पिण्ड को भक्षण करे, ऐसे करने से अवश्य ही वह पुत्रजननशीला होगी ।

† यजु अ० १९ मं० ४६ में तो (ये समानाः) यह पाठ है, इन जीवते हुये जनों में जो समनस जीव हमारे समान गोत्रवाले हम से स्पर्द्धा करते हैं उन की संपत्ति की मेरे में कल्पना होय अर्थात् उन को त्याग कर लक्ष्मी हमारे को आश्रयण करे औ यह लक्ष्मी अनेक वर्ष तक स्थिर रहे यह इस का भाव है ।

(१२) 'ये' 'सजाता' इत्यादि मंत्र को पढ़ कर अवशिष्ट दोनों पिण्डों में से एक पिण्ड को यजमान भक्षण करे (न वा) अथवा न भक्षण करे, अर्थात् किसी रोगादि की निवृत्ति कामना होय तो खाय नहीं तो न खावे ।

(१३) भक्षण के अभाव पक्ष में उन पिण्डों को स्थाली में रख कर (ये समाना) यह पूर्वोक्त मंत्र पढ़कर सकृद् आच्छिन्न कुशों को अग्नि में फेंके ।

* पूर्व २० पृष्ठ में इस का अर्थ देखो ।

(१४) (अभून्नो दूतः) इत्यादि मंत्र को पढ़ कर उल्मुक औ पात्रों को फेंक कर फिर प्रोक्षण कर दो दो मिला कर उन पात्रों का ग्रहण करे ।

सू० सन्तिष्ठते पिण्डपितृयज्ञः (१५) ।

सू० अप: पिण्डानभ्यवहरेद् ब्राह्मणं वा प्राशयेद् ( १६ ) ।

सू० सोऽयमेवं विहित एवानाहिताग्नेः (१७) ।

सू० औपासने श्रपणधर्मा होमश्च, अतिप्रणीते वा जुहुयाद् ( १८।१९ ) ।

सू० यस्मिन् जुहुयात् तमुपतिष्ठेत ( २० ) ।

सू० तत्र गार्हपत्यशब्दो लुप्येत संस्कारप्रतिषेधाद् ( २१ ) ।

इत्यापस्तम्बीये श्रौतसूत्रे पिण्डपितृयज्ञः ।

---

( १५ ) इस प्रकार पिण्डपितृयज्ञ समाप्त हुआ ।

( १६ ) यदि यजमान उन पिण्डों को न भक्षण करे तो उन शेष पिण्डों को जल में फेंके, वा ब्राह्मण के प्रति भक्षण करावे ।

( १७ ) अग्नि के आधान से रहित पुरुष के प्रति भी यह यज्ञ इसी प्रकार ही विहित है अर्थात् उस को भी यह यज्ञ अवश्य करना होगा ।

( १८।१९ ) अग्नि के आधान से रहित जो पुरुष है वह औपासन अग्नि में ही चरु को पकावे औ उसी में होम करे, अथवा औपासन में पकाकर अतिप्रणीत नामक अग्नि में होम करे ।

( २० ) जिस अग्नि में ( औपासन वा प्रणीत में ) होम करे तिसी अग्नि का ही ( यदन्तरिक्षम् ) इत्यादि मंत्र से उपस्थान करे ।

( २१ ) औपासन वा अतिप्रणीत अग्नि का जब उपस्थान किया जायगा तब ( यदन्तरिक्षम् ) इस मंत्र में जो गार्हपत्य शब्द है उस का उच्चारण न करे क्योंकि अनाहिताग्नि के यहां आधान संस्कारनिमित्तक गार्हपत्य अग्नि का अभाव है ।

सामवेदीय श्रौतसूत्रकार लाट्यायन तथा द्राह्यायण मुनि ने भी "अमावास्ये पितृयज्ञः"† इस प्रकार इस पितृयज्ञ का निरूपण किया है ।

शौनकाथर्वणसूत्रों में भी इसी प्रकार से पितृ कृत्य का विधान कहा है । एवं गोपितृयज्ञ तथा महापितृयज्ञ का भी वेद में निरूपण किया है परन्तु विस्तर भय से उन सब का उपन्यास नहीं किया जाता है ।

इस प्रकार पितृयज्ञ के अनुष्ठान से जो नरों को लाभ(१) होता है वह तो पूर्वोक्त पिण्डपितृयज्ञ के निरूपण से ज्ञात हो ही चुका है परन्तु अब जो साक्षात् वेद के वाक्य वैदिक-कर्म के न अनुष्ठान करने में अनिष्ट बोधन करते हैं उन का संक्षेप से उपन्यास किया जाता है जिस से यह दृढ़ होजाय कि यह वैदिक कर्म अवश्य ही अनुष्ठेय है ।

" एष * पन्था एतत्कर्मैतद् ब्रह्म तत् सत्यं

---

† १० प्रपाठक १२कं० ६। लाट्यायनमुनि तथा द्राह्यायणमुनि प्रणीत श्रौतसूत्रों में प्रायः मूलपाठ समान ही है, यह भी जानो ।

(१) मृत पितरों की सद्गति, तथा सत्संतान की प्राप्ति, तथा धनधान्य की समृद्धि, आदि रूप लाभ जानना ।

एवं च ( क्यों करना चाहिये ) इस चतुर्थ संशय का निवारण हुआ, ...र्ात् वेदविहित तथा अनेक कल्याणप्रद होने से करना चाहिये, ( न करने क्या हानि है ) इस पंचम संदेह के निराकरणार्थ अग्रिम वेदवाक्य का ...न्यास जानना ।

* एतच्छब्दः सन्निहितार्थपरामर्शकः, सन्निहितश्चार्थोऽतीत आगामी ...श्चेत्थं द्विविधः, तथा च ( एष ) उभयविधोप्यर्थः ( पन्थाः ) पुरुषार्थस्य ...र्गः, साधनमिति यावद्, तदुभयं विस्पष्टं निर्दिश्यते (एतत्कर्म, एतद् ब्रह्म) ...ग्नि मीळे इत्यारभ्य, अन्हो रूपम् इत्यन्तेनातीतसन्निहितग्रन्थेन प्रतिपादितं

तस्मान्न प्रमाद्येत्तज्जातीयाद् न ह्यत्याय नपूर्वे येऽत्यायंस्ते पराबभूवुः तदुक्तमृषिणा—' प्रजा ह तिस्रोऽत्यायमीयुर्न्यन्या अर्कमभितो विविश्रे, बृहद् ह तस्थौ भुवनेष्वन्तः पवमानो हरित आ विवेश " इति, ' प्रजा ह तिस्रो ऽत्यायमीयुरिति ' या वै ता इमाः प्रजास्तिस्रोऽत्यायमायंस्तानीमानि वयांसि वङ्गावगधाश्चेरपादाः, ' न्यन्या अर्कमभितो विविश्रे ' इति, ता इमाः प्रजा अर्कमभितो निविष्टा इममेवाग्निं, बृहद् ह तस्थौ भुवनेष्वन्तः इति, अद उ एव बृहद् भुवनेष्वन्तरसावा-

यत्कर्म तथा उक्थम् इत्यारभ्य आचार्ये इत्यन्तेन सार्ध इतेनाऽध्वर्युपर्यणोत्तरग्रन्थेन निरूपितं यत्सगुणं निर्गुणं च ब्रह्म एतदुभयमपि पुरुषार्थसाधनं, व्यवहारपरमार्थभेदेनोभयमपि सत्यम्, अत्र कर्मशब्देन तज्ज्ञानपूर्वकमनुष्ठानं ब्रह्मशब्देन च तद्विषयं ज्ञानमात्रं गृह्यते, यथोक्तस्योभयविधस्य मार्गस्य दर्शयितुमयोगव्यावृत्तिमन्ययोगव्यावृत्तिं च विधत्ते ( तस्मान्न प्रमाद्येत ) कर्मानुष्ठानब्रह्मज्ञानयोरसंपादनं प्रमादः, तथा सम्पादयितुं प्रवृत्तेनाऽप्यालस्यादिना तत्परित्यागोऽपि प्रमादः, एव तदुभयं न कुर्यात्, अनेनाऽयोगव्यावृत्तिरुक्ता, कृषिवाणिज्यादौ वा शास्त्रान्तरसिद्धे चैत्यवन्दनादौ वा पुरुषार्थसाधनबुद्ध्या या प्रवृत्तिः सायं पूर्वोक्तमार्गादन्ययोगः, तद्व्यावृत्तिः तज्जातीयाद् इत्यनेनोच्यते ( तद् ) पूर्वोक्तमुभयं, न अतिक्रमेदित्यर्थः, तमेवानतिक्रमं स्वपक्षसाधनपरपक्षदूषणाभ्यां द्रढयति (न ह्यत्यायन्) इत्यादिना, पूर्वे=मनुवसिष्ठादय एतं पन्थानं नैवाऽत्यक्रामन् ये तु नास्तिका अत्यक्रामन् ते पराबभूवः=पुरुषार्थाद् भ्रष्टा भूता इत्यर्थः, ब्राह्मणेनोक्तस्यार्थस्य दार्ढ्याय मन्त्रमुदाहरति। (तदुक्तमृषिणा) इति
केन चिन्मन्त्रदर्शिना पुरुषेण तन्मन्त्ररूपया वाचा 'कयाचिद् ऋचा प्रोक्तमित्यर्थः, तस्या ऋचः प्रथमपादं व्याचष्टे—या वै ता इमा इत्यादिना, एवमग्रेऽपि बोध्यम

दिग्भ्यः "पवमानो हरित आविवेश, इति, वायुरेव पवमानो दिशो हरित आविष्टः" । ऋग्वेद॰ऐतरेयारण्यक १ अ॰१ खं॰ १

भाषा॰ ( एतत्कर्म- एतद् ब्रह्म ) यह जो पूर्वोक्त ग्रन्थ से कर्म औ ब्रह्म का निरूपण किया है ( एष पन्थाः ) यही पुरुषार्थ का मार्ग है अर्थात् भोग मोक्ष के देनेवाला है ( एतत् सत्यम् ) यही (वेदोक्त कर्म तथा ब्रह्मज्ञान) अवश्य फल देने से सत्य है, औ अन्य जो अवैदिक अनुष्ठान हैं वह अनर्थ पर्यवसायी होने से मिथ्या हैं ( तस्मान्न प्रमाद्येत् ) तिस आम्नायमार्ग से प्रमाद न करे औ (तन्नातीयाद्) तिस मार्ग का अतिक्रमण भी मत करे किन्तु आलस्य तथा अन्य कुमार्गों को त्याग कर इसी का ही अनुसरण करे, इसी से ही ( नह्यत्यायन् पूर्वे ) जो पूर्व मनु वसिष्ठ आदि महापुरुष हुये हैं वह इस मार्ग का अतिक्रमण ( उल्लङ्घन ) नहीं करते भये औ ( येऽत्यायन् ) जो नास्तिक लोक इस मार्ग का अतिक्रमण करते भये ( ते परा बभूवुः ) वह पुरुषार्थ से भ्रष्ट हुये निरादर को प्राप्त हुये हैं ।

इस ब्राह्मण उक्त अर्थ की दृढता के अर्थ मंत्र का प्रमाण देते हैं ( तदुक्तमृषिणा ) इति, अब इस मंत्र का स्वयं ही ब्राह्मण व्याख्यान करता है कि (प्रजा * ह तिस्रो ऽत्यायमीयुः इति, या वै ता इमाः प्रजास्तिस्रो ऽत्यायमायन् तानीमानि वयांसि वङ्गा अवगधाश्चेरपादाः) अर्थात् ब्राह्मणादि

* लोके हि गुरुशास्त्रोपदेशरहितानां बाहुल्यमुपलभ्यते तत्प्रसिद्धिद्योतनार्थो ( ह ) शब्दः ।

भेद से जो अनेक प्रकार की प्रजा हैं उन में से तीन भाग जो प्रजा हैं वह वैदिक कर्म के उलङ्घन करनेवाली हैं औ एक भाग वैदिक कर्म में निष्ठावाली हैं, तहां जिन प्रजाओं ने वैदिक कर्म का त्याग किया है उन प्रजाओं की गति कहते हैं—( तानीमानि वयांसि ) अर्थात् जिन्हों ने श्रौत-कर्म का त्याग किया है उनमें से एक भाग तो काक आदि पक्षियोनियों को प्राप्त होते हैं जो कि आकाश में विचरने वाले हैं औ एक भाग वङ्ग औ अवगध हैं अर्थात् भूमि में होनेवाले वन के वृक्ष तथा व्रीहि यव आदि ओषध हैं औ एक भाग ईरपाद हैं अर्थात् पृथ्वी के विल में निवास करने वाले पादोदर (सर्प) आदि हैं, अर्थात् जिन२ लोकों ने पूर्वोक्त श्रौत मार्ग का त्याग किया है वह मर कर नरक भोग से अनन्तर पशु-पक्षि कीट स्थावर आदि अनेक तिर्य्यग् योनियों को प्राप्त होते हैं

इस प्रकार वैदिकमार्ग के अतिक्रमण करने वाली तीन प्रकार की प्रजा की व्यवस्था कह कर इदानीं एक भाग वाली जो आस्तिक प्रजा है उस की गति द्वितीय पाद से कहते हैं " न्यन्या अर्कमभितो विविश्रे" इति ।

इसी का विवरण करते हैं ( ता इमाः प्रजा अर्कमभितो निविष्टा इममेवाग्निम् ) इति, अर्थात् आस्तिक प्रजा में से कोई एक तो आहवनीय रूप ( अर्क ) अर्चनीय जो अग्नि है

१ ( वङ्गाः ) वनगता वृक्षाः, अवगधाः = अवन्ति = रक्षन्ति मनुष्यादीन् इति अवाः, गृध्यन्ते = अभिकाङ्क्ष्यन्ते जनैरिति गधाः, वनस्पतिरूपा व्रीहि-यवादिरूपा ओषधय, इत्यर्थः ।

उस की उपासना करते हैं औ कोई एक ( बृहद् ह तस्थौ भुवनेष्वन्तः ) इसी का विवरण कहते हैं कि ( अद उ एव बृहद् भुवनेष्वन्तरसावादित्यः ) इति, अर्थात् यह जो ब्रह्माण्ड में व्यापक तेजोमय मार्तण्ड है उस की उपासना करते हैं, औ कोई एक (पवमानो हरित आविवेश) इस का विवरण-- ( वायुरेव पवमानो दिशो हरित आविष्ट ) इति, अर्थात् निखिल दिशा में संचारी जो पवित्ररूप वहनशील वायु है तिस की उपासना करते हैं, अर्थात् समष्टि वायु रूप हिरण्यगर्भ की उपासना करते हैं ।

भाव यह है कि आस्तिक लोक अग्नि आदि की उपासना द्वारा सद्गति को प्राप्त होते हैं, औ नास्तिक लोक पक्षि आदिरूप अधोगति को प्राप्त होते हैं ॥

मनु भगवान् एवं योगी याज्ञवल्क्य मुनि ने भी—

अकुर्वन् विहितं कर्म निन्दितं च समाचरन् ।
प्रसक्तश्चेन्द्रियार्थेषु प्रायश्चित्तीयते नरः* मनु० अ० ११।४४
विहितस्याननुष्ठानान्निन्दितस्य च सेवनाद् ।
अनिग्रहाच्चेन्द्रियाणां नरः पतनमृच्छति† य० ३।२१८

इन वाक्यों से विहित कर्म के न करने से प्रत्यवाय औ पातित्यरूप अनिष्ट बोधन किया है ।

* विहित कर्म के न करने से औ निषिद्ध कर्मों के आचरण से तथा विषयों में अति आसक्त होने से पुरुष प्रायश्चित्त का भागी होता है यह मनु जी के वाक्य का अर्थ है ।

† विहित कर्म के न अनुष्ठान से औ निन्दित ( परस्त्री गमनादि ) के सेवन से तथा इन्द्रियों को न रोकने से पुरुष पाप को प्राप्त होता है ।

एवं च वेदविहित होने से, तथा न करने से अनिष्टप्रद होनेसे यह पितृयज्ञ अवश्य ही करना चाहिये यह सिद्ध हुआ।

## महालयश्राद्धमीमांसा ।

अब जो पुरुष यह सन्देह करते हैं कि (विशेष कर के आश्विन के कृष्णपक्ष में ही यह पितृकृत्य क्यों किया जाता है) इस के समाधान अर्थ अन्य विचार का आरम्भ किया जाता है ।

तहां आश्विनकृष्णपक्ष में विशेषरूप से श्राद्धविधान बोधन के लिये पहिले सामान्य रूप से श्राद्ध के कालों का परिगणन किया जाता है ।

"अमावास्याऽष्टका वृद्धिः कृष्णपक्षोऽयनद्वयम्,
द्रव्यं ब्राह्मणसंपत्तिर्विषुवत्सूर्य्यसंक्रमः २१७ ।
व्यतीपातो गजच्छाया ग्रहणं चन्द्रसूर्य्ययोः,
श्राद्धं प्रतिरुचिश्चैव श्राद्धकालाः प्रकीर्तिताः" २१८

(याज्ञवल्क्य आचाराध्याय १। श्रा०प्र०)

अर्थात्–अमावास्या, अष्टका, वृद्धि, कृष्णपक्ष, उत्तरायण, दक्षिणायन, द्रव्य, ब्राह्मणसंपत्ति, विषुवत्, सूर्य्यसंक्रम, व्यतीपात, गजच्छाया, चन्द्रग्रहण, सूर्य्यग्रहण, प्रतिरुचि, यह सब श्राद्ध के काल हैं ।

तहां अमावास्या तिथि में जिस प्रकार श्राद्ध का विधान

---

१ आश्विनकृष्णपक्ष, प्रेतपक्ष, पितृपक्ष, महालय, यह सब शब्द एकार्थक हैं। कन्यार्कयुक्त आश्विनकृष्णपक्ष का ही नाम महालय है । केवल का नहीं यह भी मत है ।

वह तो पूर्व सविस्तर कथन किया ही गया है परन्तु इतना विशेष यहां पर यह भी जानना आवश्यक है कि कोई एक आचार्य्य तो होम तथा पिण्डप्रदान तथा ब्राह्मणभोजन इन तीनों का जो समुदाय उस का नाम श्राद्ध मानते हैं औ कोई एक पिण्डपितृयज्ञ को श्राद्ध मान कर होम तथा ब्राह्मणभोजन को उस श्राद्ध का अङ्ग कहते हैं, औ कोई एक तो (पितृयज्ञं तु * निर्वर्त्य विप्रश्चेन्दुक्षयेऽग्निमान्, पिण्डान्वाहार्य्यकं श्राद्धं कुर्य्यान्मासानुमासिकम्) इस मानव-वचन से पिण्डदान ब्राह्मणभोजन का नाम श्राद्ध मानते हैं, † सर्वथा ही अमावास्या श्राद्ध का काल है औ अमावास्या के दिन होम पिण्डप्रदान ब्राह्मणभोजन अवश्य कर्तव्य है यह निर्विवाद है।

एवं मार्गशीर्ष, पौष, माघ, फाल्गुन, मास के कृष्णपक्ष की जो चार अष्टमी हैं वह अष्टका भी श्राद्ध का काल जानना, तहां अष्टका शब्द से इन तिथियों के पूर्व जो सप्तमी तथा इन से उत्तर जो नवमी तिथि हैं उन का भी ग्रहण कर लेना,

(१) कात्यायनश्राद्धसूत्रभाष्यकार कर्क उपाध्याय आदि।

* अग्नि के आधान वाला जो यजमान है वह (इन्दुक्षये) अमावास्या तिथि में पितृयज्ञ को समाप्त कर फिर श्राद्ध का आरम्भ करे, औ यह श्राद्ध पिण्डपितृयज्ञ से पश्चात् होता है इस लिये इस श्राद्ध का नाम (पिण्डान्वाहार्यक) है औ प्रत्येक मास में करना होता है इस से इस को (मासानुमासिक) भी कहते हैं। (अ० ३ श्लो० १२२)।

† मनुजी ने पितृयज्ञ से अनन्तर श्राद्धके करने को कह कर फिर पिण्डप्रदान ब्राह्मणभोजन आदि का विधान किया है इस से होम का नाम पितृयज्ञ औ पिण्डप्रदान तथा ब्राह्मणभोजन का नाम श्राद्ध यह अर्थात् सिद्ध है।

अत एव आश्वलायनमुनि ने गृ० अध्याय ४ कंडिका में 'हेमन्तशिशिरयोश्चतुर्णामपरपक्षाणामष्टमीष्वष्टकाः'

इस प्रकार अष्टका श्राद्ध का विधान कर फिर "पूर्वेद्युः पितृभ्यो दद्यात्" * ( अपरेद्युरन्वष्टक्यम् ) इस प्रकार से सप्तमी तथा नवमी को श्राद्ध का विधान किया है।

एवं वृद्धि अर्थात् पुत्रजन्म आदि भी श्राद्ध का काल है,[२] एवं सामान्य से संपूर्ण मासों का कृष्णपक्ष भी श्राद्ध का काल है, उत्तरायण, दक्षिणायन,[३] प्रसिद्ध हैं, औ जिस दिन कुसर घृत दुग्ध तंडुल आदि द्रव्य का विशेष लाभ हो जाय वह भी श्राद्ध का काल जानना।

एवं जिस दिन सदाचार उत्तम ब्राह्मण का लाभ हो

---

(१) हेमन्त तथा शिशिर ऋतु में ( मार्गशीर्ष पौष माघ फाल्गुन इन चार मासों में ) जो कृष्णपक्ष की अष्टमी हैं उन में अष्टका श्राद्ध करे।

* इन अष्टमियों से पूर्वले दिन में भी पितरों के प्रति प्रदान करे औ अग्रिमदिन नवमियों में भी अन्वष्टका श्राद्ध करे, परन्तु ( पिण्डपितृकल्पेन ) २।५।३ इस आश्वलायन मुनि के वचन से यह अष्टकाश्राद्ध भी पिण्डपितृयज्ञ के तुल्य करे।

(२) इसी का नाम आभ्युदयिक श्राद्ध कहते हैं अर्थात् "पुत्रजन्मविवाहादौ वृद्धिश्राद्धमुदाहृतम्, वृ० वसि० "यज्ञोद्वाहप्रतिष्ठासु मेखलाबन्धमोक्षयोः, पुत्रजन्मवृषोत्सर्गे वृद्धिश्राद्धं समाचरेत्" ( जावालिः ) इत्यादि वचनों से पुत्रजन्म, विवाह, प्रतिष्ठा, यज्ञ, मेखला, बन्धन से मोचन होना, वृषोत्सर्ग, इन का नाम वृद्धि है, इतना विशेष यहां पर यह भी जान लेना कि जैसे अमावास्याश्राद्ध में अग्निष्वात्ता आदि का आवाहन होता है तैसे वृद्धिश्राद्ध में नान्दीमुख नामक पितरों का आवाहन होता है।

(३) अर्थात्—माघ औ श्रावणमास के आरंभ का दिन। ( मृग कर्कट-संक्रान्ती द्वे तूदग् दक्षिणायने ) वृ० व०

जाय वह भी श्राद्ध का काल जानना, विषुवत् नाम मेष औ तुला की संक्रान्ति * का है औ सूर्य्यसंक्रम नाम सामान्य संक्रान्ति का है,[१] व्यतीपात नाम योगविशेषका है, अथवा "श्रवणाश्विधनिष्ठार्द्रानागदैवतमस्तकैः, † यद्यमा रविवारेण व्यतीपातः स उच्यते" इस वृद्धमनु के वचन से श्रवण अश्विनी धनिष्ठा आर्द्रा नागदैवत मस्तक, इन छः नक्षत्रों में से किसी एक नक्षत्र और रविवारके योगवाली जो अमावास्या है उस का नाम व्यतीपात जानना, एवं गजच्छाया भी श्राद्ध का काल है, अब जिस प्रकार से चतुर्वर्ग चिन्तामणि में गजच्छाया का सप्रमाण लक्षण किया है वह निरूपण किया जाता है।

"यदेन्दुः पितृदैवत्ये हंसश्चैव करे स्थितः,
तिथिर्वैश्रवणी या च गजच्छायेति सा स्मृता"

स्कन्दपुराण।

---

* (विषुवे द्वे तुलामेषौ गोलामध्यं ततोऽपराः ) वृद्धवशिष्ठ—

(१) यद्यपि संक्रांतिग्रहण से ही मेष तथा तुला संक्रान्ति का ग्रहण हो सक्ता है तथापि विशेष रूप से भिन्न निर्देश उत्तमता के अर्थ जानना, अर्थात् और न होय तो इन में अवश्य ही करै।

† नागदैवत नाम अश्लेषा नक्षत्र का है औ मस्तक नाम मृगशिर नक्षत्र का है।

(२) अर्थात्—जिस त्रयोदशी में मघानक्षत्र में चन्द्रमा स्थित होवै औ हस्तनक्षत्र में सूर्य्य विद्यमान होवै उस का नाम गजच्छाया है, यह सब इन वचनों का भाव है। बौधायन मुनि ने तो "हंसे हंसस्थिते या तु अमावास्या कराऽन्विता, सा ज्ञेया कुञ्जरच्छायेत्येवं बौधायनोऽब्रवीत्" इस प्रकार से हस्तस्थित सूर्य्य औ मघास्थित चन्द्रमा के योग वाली जो अमावास्या है उस को गजच्छाया माना है।

(इन्दुः=चन्द्रमाः, पितृदैवत्ये=मघानक्षत्रे, हंसः=सूर्यः, करः=हस्तः, वैश्रवणी=त्रयोदशी)

"हंसे हंसस्थिते या तु मघायुक्ता त्रयोदशी,
तिथिर्वैश्रवणी नाम सा छाया कुञ्जरस्य तु"

नरसिंहपुराण।

"योगो मघात्रयोदश्योः कुञ्जरच्छायसंज्ञकः
भवेन्मघायां संस्थे च शशिन्यर्के करस्थिते" इति,

मत्स्यपुराण।

जो कि—"हस्तिच्छायासु विधिवत्* कर्णव्यजनवीजितः"

महाभारत।

"अपि नः स कुले भूयाद्यो नो दद्यात् त्रयोदशीम्†
पायसं मधुसर्पिर्भ्यां प्राक्छाये कुञ्जरस्य च"

मनु अ० ३।२७४।

"वनस्पतिगते सोमे छाया या प्राङ्मुखी भवेद्,

---

जो कि "सैंहिकेयो यदा सूर्य्यं ग्रसते पर्वसन्धिषु, गजच्छाया तु सा प्रोक्ता तस्यां श्राद्धं प्रकल्पयेत्" इस वाक्य से सूर्य्यग्रहण को गजच्छाया कहा है सो याज्ञवल्क्य जी के वाक्य में सूर्यग्रहण का पृथक् ग्रहण होने से यहां पर नहीं लेना।

* हस्ती के कर्णरूप व्यजन से वीजित हुआ गजच्छाया में विधिपूर्वक श्राद्ध करे, यहां पर हस्ती के कान की वायु से वीजित हुआ यह कहने से प्रसिद्ध हस्ती की छायारूप देश का ही ग्रहण है कुछ पूर्वोक्त काल का नहीं।

† पितरलोक प्रार्थना करते हैं कि हमारे कुल में ऐसा कोई उत्पन्न होवे जो त्रयोदशी के दिन मधुघृतमिश्रित पायस का हमारे प्रति प्रदान करे, तथा जिस देश में हस्ती की पूर्वमुखी छाया होय उस देश में प्रदान करे।

(१) चन्द्रमा के वनस्पति विषयक गमन समय में जो पूर्वमुखी छाया है,

गजच्छाया तु सा प्रोक्ता तस्यां श्राद्धं प्रकल्पयेद्"

मार्कं०।

"भोजयेत्तु कुलेऽस्माकं छायायां कुञ्जरस्य च[1]

आकल्पकालिका तृप्तिस्तेनास्माकं भविष्यति"

विष्णुधर्मोत्तर।

इत्यादि वाक्यों में प्रसिद्ध हस्ती की छायारूप देश विशेष का कथन किया है सो यहां पर काल का प्रकरण होने से नहीं लेना।

एवं चन्द्र औ सूर्य्यका ग्रहण भी श्राद्धका काल जानना।

परन्तु "त्रिदशाः स्पर्शसमये तृप्यन्ति पितरस्तथा,

मनुष्या मध्यकाले तु मोक्षकाले तु राक्षसाः"

इस वृद्धवशिष्ठ जी के वाक्य से स्पर्श काल ही श्राद्ध क काल जानना मध्य औ मोक्षकाल नहीं।

यद्यपि "चन्द्रसूर्य्यग्रहे नाद्याद्" "सूतके मृतके चैव ग्रहणे चन्द्र सूर्य्ययोः। छायायां कुञ्जरस्याथ भुक्त्वा चान्द्रायणं चरेद्" इत्यादि वचनों से सूतक पातक गजच्छाया औ ग्रहण में भोजन करना निषिद्ध है तथापि "आपद्यनग्नौ तीर्थे च

---

वह गजच्छाया जाननी तिसमें श्राद्ध करना चाहिये, (त्रिमुहूर्तं वसेदर्के त्रिमुहूर्तं जले वसेद्, त्रिमुहूर्तं वसेद् गोषु त्रिमुहूर्तं वनस्पतौ" इस श्रुति से अमावास्या के अपराह्ण काल में चन्द्रमा का वनस्पति में निवास जानना औ जो तिस समय में हस्ती की पूर्वमुखी छाया है वह गजच्छाया जाननी।

(१) हमारे कुल में ऐसा सत्संतान उत्पन्न होवै जो कि गज की छाया में ब्राह्मणों को भोजन करावै क्योंकि ऐसा करने से हमारी कल्पपर्य्यन्त तृप्ति हो जाती है (यह पितरों का कथन है।)

ग्रहणे चन्द्रसूर्य्ययोः। आमश्राद्धं द्विजैः कार्य्यं शूद्रेण तु सदैव हि" इत्यादि वाक्यों से सूतकादि में आम श्राद्ध जानना।

एवं श्राद्धकर्ता की जिस दिन रुचि होय वह भी श्राद्ध का काल जानना, एवं * युगादि तथा मन्वादि तिथियों को भी श्राद्ध का काल जानना विस्तर भय से नहीं लिखा गया यद्यपि इस याज्ञवल्क्य जी के वचन से तथा—

"योऽपक्षीयते† स पितरः" इस श्रुतिसे तथा "इतरेषु पित्र्याणि" "अपरपक्षे‡ पित्र्याणि"

---

(१) आपत्काल में, अग्नि के अभाव समय में, तथा ग्रहण में, कच्चा अन्न ही पितरों के निमित्त देवे, औ शूद्र तो सर्वदा ही आम श्राद्ध करे।

* अर्थात्—सत्य, त्रेता, द्वापर, कलि, इन चारों युगों का यथाक्रम आरम्भ का काल जो वैशाख शुक्ल तृतीया कार्तिक शुक्ल ९ भाद्रकृष्ण १३ माघ की पूर्णिमा रूप तिथि हैं वह युगादि काल जानने, एवं स्वायम्भुव १ स्वारोचिष २ उत्तम ३ तामस ४ रैवत ५ चाक्षुष ६ वैवस्वत ७ सावर्णिः ८ दक्षसावर्णिः ९ ब्रह्मसावर्णि १० धर्मसावर्णि ११ रुद्रसावर्णि १२ देवसावर्णि १३ इन्द्रसावर्णि १४ इन चतुर्दश मनुओं का यथाक्रम आरम्भ का काल जो आश्विन शुक्ल ९ कार्तिक शुक्ल १२ माघ शु० ३ भाद्र शु० ३ फाल्गुन अमावस्या पौष शु० ११ आषाढ़ शु० १० माघ शु० ७ श्रावण कृ० ७ आषाढ़ पूर्णिमा, कार्तिक पूर्णिमा, फाल्गुन पू० चैत्र पू० ज्येष्ठ पू० यह चतुर्दश तिथि हैं वह मन्वादि हैं, "युगादयः स्मृता ह्येता दत्तस्याक्षयकारकाः" "मन्वन्तराद्यश्चैते दत्तस्याऽक्षयकारकाः" इत्यादि मत्स्यपुराण के वाक्यों से इन युगादि तथा मन्वादि तिथियोंको भी श्राद्ध का प्रशस्त काल जानना—

† जो पक्ष चन्द्रमाके क्षय करके युक्त है सो पितर है अर्थात् पितरोंका है।

(२) जैमिनिमुनि ने अ० ६ पा० ८ में "उदगयनपूर्वपक्षाहःपूर्वाह्णेषु दैवानि" इस सूत्र से उत्तरायण तथा शुक्लपक्ष औ पूर्वाह्ण में देवकार्य्य का विधान कथन कर फिर इतर में पितृकार्य्य का विधान किया है इस से दक्षिणायन तथा कृष्णपक्ष औ अपराह्णकाल पितृकृत्य का समय जानना।

‡ आपस्तम्बप्रथमपटल-सू० ७।

इत्यादि सूत्रों से सामान्य से कृष्णपक्ष में श्राद्ध का विधान होने से औ कर्ता की रुचि को भी श्राद्ध में निमित्त होने से आश्विन कृष्णपक्ष में श्राद्ध करना निर्विवाद है। तथापि विशेष रूप से जो आश्विन कृष्णपक्ष में श्राद्ध के विधायक वाक्य हैं उन का अब उपन्यास किया जाता है जिस से यह दृढ हो जाय कि आश्विन में श्राद्ध अवश्य करे।

प्रथम तो गजच्छाया में जो श्राद्ध का विशेष विधान है वह भी आश्विन के श्राद्ध में प्रमाण है क्योंकि हस्तनक्षत्र-स्थित सूर्य्य के समय में जो चन्द्राधिष्ठित मघानक्षत्र के संग त्रयोदशी का योग रूप गजच्छायासंज्ञक काल विशेष पूर्व निरूपण किया है वह काल विशेष आश्विन कृष्णपक्ष में ही संभव है अन्य में नहीं, इसी से ही मनु जी ने—

"नभस्यस्यापरः पक्षो यत्र कन्यां व्रजेद् रविः
स महालयसंज्ञः स्याद् गजच्छायाह्वयस्तथा"

इस वाक्य से कन्यासंक्रान्ति युक्त (नभस्य) भाद्रपद के कृष्ण पक्ष को महालय औ गजच्छाया कहा है।

एवं "यत्किञ्चिन्मधुना मिश्रं प्रदद्यात् तु त्रयोदशीं
तदप्यक्षयमेव स्याद् वर्षासु च मघासु च"

---

(१) यद्यपि इस वृद्धमनुजी के वाक्य में भाद्रपद का कृष्णपक्ष कहा है आश्विन का नहीं तथापि मुख्य चान्द्रमास के मान से जिस को दाक्षिणात्य भाद्रका कृष्णपक्ष मानते हैं उसीको ही गौणचान्द्रमासके मानसे पाश्चात्य लोक आश्विन का कृष्णपक्ष मानते हैं, यह सब धर्मशास्त्रों के निबन्धों में स्पष्ट है।

इस वाक्य से मनु जी ने जो वर्षाऋतु में मघानक्षत्र-युक्त त्रयोदशी में श्राद्ध का अक्षय फल कहा है सो भी आश्विन के श्राद्ध में प्रमाण जानना।

एवं—"उपहूताः * पितरो ये मघासु मनोजवसः सुकृतः सुकृत्याः, ते नो नक्षत्रे हवमागमिष्ठाः स्वधा-भिर्यज्ञं प्रयतं जुषन्ताम्"

(पुरोनुवाक्या ६)

"येऽग्निदग्धा ये नाग्निदग्धा येमुं लोकं पितरः क्षियन्ति, याँश्चविद्म याँउ च न प्रविद्म मघासु यज्ञं सुकृतं जुषन्ताम् †"

यजु॰ तै॰ आ॰ का॰ ३ प्र॰ १० अनु॰ १ (याज्या,)

इत्यादि वेदमन्त्रों में जो मघानक्षत्र में पितरों के आवाहन का विधान है सो भी इस में प्रमाण जानना।

बृहन्मनु में तो "आषाढीमवधिं कृत्वा पञ्चमं पक्षमाश्रिताः

---

(१) अर्थात्—यहयोग आश्विन के कृष्णपक्ष में होता है,

* जो पितर (मनोजवसः) मन सरीखे वेगवाले हैं तथा (सुकृतः) शुभकर्म करने में समर्थ हैं तथा (सुकृत्याः) शोभन कृत्य वाले हैं वह पितर इस मघानक्षत्र में आहूत हुये (नो हवम्) हमारे इस यज्ञ के प्रति 'आगमिष्ठाः' आगमन करें औ पितृप्रियस्वधारूप अन्नों से (प्रयतं) संस्कृत जो यज्ञ है उस को (जुषन्ताम्) सेवन करें,

† जिन पितरों को हम जानते हैं औ जिन को नहीं जानते हैं ऐसे जो अग्निदग्ध वा अग्नि के दाह से रहित हमारे पितर (अमुं लोकं) स्वर्गलोक में (क्षियन्ति) निवास करते हैं वह सब इस मघानक्षत्र में आकर हमारे यज्ञ को सेवनकरें। (यहां पर मनुजी के वाक्य से एकवाक्यता के लिये मघायुक्त त्रयोदशी लेनी)

(२) क्लेश कर युक्त जो पितर हैं वह आषाढ़ की पूर्णिमा रूप अवधि

काङ्क्षन्ति पितरः क्लिष्टा अन्नमप्यन्वहं जलम्।
तस्मात् तत्रैव दातव्यं दत्तमन्यत्र निष्फलम्"

इस वाक्य से साक्षात् ही आषाढ की पूर्णिमा से पञ्चम पक्ष में श्राद्ध का विधान किया है।

एवं "नभस्यकृष्णपक्षे * तु श्राद्धं कुर्य्याद्दिने दिने" ब्रह्माण्ड।

"नभस्यस्यापरे पक्षे श्राद्धं कुर्य्याद्दिने दिने" कार्ष्णाजिनि

इत्यादि वचन भी प्रमाण जानने। जो कि—

"कन्यागते सवितरि यान्यहानि तु षोडश (१)
क्रतुभिस्तानि तुल्यानि सम्पूर्णवरदक्षिणैः" गौतम।

"कन्यागते सवितरि दिनानि दश पञ्च च, (२)
पार्वणेनैव विधिना श्राद्धं तत्र प्रकल्पयेद्" मार्कण्डेय।

इत्यादि वाक्यों में कन्याराशिस्थित सूर्य्य के समय

---

से लेकर जो आश्विनकृष्णपक्ष रूप पञ्चम पक्ष है तिस को आश्रित हुये प्रति दिन अन्न जल की आकांक्षा करते हैं इस से आश्विनकृष्णपक्ष में अवश्य देना चाहिये क्योंकि जो इस पक्ष में श्राद्ध नहीं करता है उस के किये हुये अन्य सब श्राद्ध निष्फल होते हैं।

* निर्णयामृत में तो ( आश्वयुक्कृष्णपक्षे तु ) यह पाठ है, अर्थात् आश्विन के कृष्णपक्ष में प्रतिदिन श्राद्ध करे।

( १ ) कन्या राशि में सूर्य्य होने पर जो शुक्लप्रतिपद् के सहित कृष्णपक्ष की पन्द्रह तिथि हैं वह संपूर्ण तथा उत्तम दक्षिणा वाले यज्ञों के तुल्य हैं।

( २ ) कन्यार्क में पन्द्रह दिन पार्वणश्राद्ध करे (कन्यार्क नाम कन्याराशि में स्थित सूर्य्य का है)।

में श्राद्ध करने को प्रशस्त कहा है सो भी केवल कन्यार्क नहीं लेना किन्तु कन्यार्कयुक्त आश्विनकृष्णपक्ष ही लेना, इसी से ही शाट्यायनि मुनि ने

"नभस्यस्यापरे पक्षे तिथिषोडशकं तु यत् (१)
कन्यास्थार्कान्वितं चेत्स्यात्स कालः श्राद्धकर्मणः"

इस वाक्य से कन्यार्क युक्त आश्विन कृष्णपक्ष को श्राद्ध का काल कहा है केवल कन्यार्क को नहीं।

औ कोई एक तो—

"पक्षान्तरेपि कन्यास्थे रवौ श्राद्धं प्रशस्यते"

इस आदि पुराणके वाक्य में (यदि आश्विनकृष्णपक्ष से अन्य पक्ष में भी कन्यार्क होय तो भी श्राद्ध करना प्रशस्त है) इस प्रकार कथन से केवल कन्यार्क भी श्राद्ध का काल है यह मानते हैं।

एवं च आश्विन कार्तिक यह दोनों ही मास श्राद्ध के मुख्य काल हैं यह निश्चय हुआ (२)।

इसी अभिप्राय से ही शतपथ में—१३।८।४

---

(१) आश्विन के कृष्णपक्ष में शुक्ल प्रतिपत् सहित १६ तिथि यदि कन्यार्क युक्त होय तो श्राद्ध का काल है।

(२) अर्थात् कभी कन्यार्क आश्विन के कृष्णपक्ष में होता है औ कभी शुक्ल में होकर कार्तिकमास में भी कुछ काल रहता है, एवं च आश्विनकृष्णपक्ष तो साक्षात् विधान होने से श्राद्ध का काल है औ कार्तिक कन्यार्क के सम्बन्ध से श्राद्ध का काल है यह सिद्ध हुआ।

"अथास्मै श्मशानं कुर्वन्ति * यो वै कश्चन म्रियते स शवस्तस्मा एतदन्नं करोति, शवान्नं ह वै तच्छ्मशानमित्याचक्षते परोक्षम्"

इत्यादि वाक्य से मृतक के निमित्त अन्न (श्राद्ध) का विधान कर "शरदि कुर्य्यात्" इस वाक्यसे आश्विन कार्तिक-रूप शरदृतुमें † मृतकके लिये श्राद्ध का विधान किया है।

औ शाट्यायनिमुनि तो

"पुण्यः कन्यागतः सूर्य्यः पुण्यः पक्षश्च पञ्चमः
कन्यास्थार्कान्वितः पक्षः सोऽत्यन्तं पुण्य उच्यते"

इस वाक्य से यह कहते हैं कि–कन्यार्क भी श्राद्ध का पुण्यकाल है औ आश्विन का कृष्णपक्ष भी श्राद्ध का पुण्यकाल है औ कन्यार्क युक्त जो आश्विन का कृष्ण पक्ष है सो अत्यन्त पुण्यकाल है, वास्तव से तो—

"आषाढीमवधिं कृत्वा यः पक्षः पञ्चमो भवेत् ‡
तत्र श्राद्धं प्रकुर्वीत कन्यास्थोऽर्कोभवेन्न वा" स्मृत्यन्तर।

* जो कोई पुरुष मरता है उस का नाम शव है उस के लिये जो अन्न है उसका नाम शवान्न है, शवान्न को ही परोक्षरूप से श्मशान कहा जाता है, (विस्तरभय से समग्र श्रुति का उपन्यास नहीं किया है।)

† "इषश्चोर्जश्च शारदावृतू" अ० २४ मं०१६ इस यजुर्वेद के प्रमाण से आश्विनकार्तिक को शरदृतु जानना।

‡ आषाढ की पूर्णिमारूप अवधि से जो आश्विन कृष्णपक्ष रूप पंचम-पक्ष है तिस में श्राद्ध करे कन्यार्क हो चाहे न हो।

"अगतेपि रवौ कन्यां श्राद्धं कुर्वीत सर्वथा, (१)
आषाढ्याः पञ्चमः पक्षः प्रशस्तः पितृकर्मसु,, जाबालिः ।

इन मनु-जाबालि मुनि आदि के वचनों से आश्विन कृष्णपक्ष* ही श्राद्ध का प्रशस्त काल जानना, इसी से ही सर्व निबन्धकारों ने तथा सर्वदेशीय शिष्टों ने इस पक्ष को मुख्य मान कर सर्व देशों में प्रचलित किया है।

इतना विशेष यहां पर यह भी जान लेना कि यदि संपूर्ण कृष्णपक्ष में श्राद्धकरने में पुरुष असमर्थ होय तो—

"आषाढ्याः पञ्चमे पक्षे कन्यासंस्थे दिवाकरे,
मृतेहनि पितुर्यो वै श्राद्धं दास्यति मानवः।
तस्य संवत्सरं यावत्संतृप्ताः पितरो ध्रुवम्।
तस्मात् तत्र प्रकर्तव्यं श्राद्धं श्रद्धापरैर्नरैः।"

इस निर्णयदीपकोपन्यस्त नागरखण्ड के प्रमाण से पिता आदि का जो मरणदिन है उसी एक तिथि में ही करे, परन्तु करे अवश्य क्योंकि यह श्राद्ध नित्य है (२) कुछ काम्य नहीं।

---

(१) कन्यार्क न भी होवे तो भी पंचम पक्ष में श्राद्ध करे क्योंकि पितृकर्म में पंचम पक्ष ही प्रशस्त है कुछ कन्यार्क मुख्य ही नहीं।

* एवं "आदौ मध्येऽवसाने वा यत्र कन्यां व्रजेद् रविः। स पक्षः सकलः पूज्यः श्राद्धषोडशकं प्रति" यह कार्ष्णाजिनि का वचन भी इस पक्ष में प्रमाण जानना क्योंकि आश्विन कृष्णपक्ष के आदि वा मध्य वा अन्त में कन्यार्क संबन्ध प्रायः कर के अवश्य होता है।

(२) इसी से ही अत्रि मुनि ने "सूर्ये कन्यां गते श्राद्धं यो न कुर्याद्

भाव यह है कि—नित्य-नैमित्तिक-काम्य भेद से श्राद्ध तीन प्रकार का है, तहां—

"कुर्य्यादहरहः श्राद्धमन्नाद्येनोदकेन वा" मनु०।

इस वाक्य से जो प्रतिदिन विधान किया है वह नित्य जानना।

तथा "मृताहेऽहरहः दर्शश्राद्धं यच्च महालये।
तन्नित्यमुदितं सद्भिर्नित्यवद्धि विधानतः"

इस कात्यायनमुनि के वाक्य से मृतदिन, प्रतिदिन, अमावास्या, महालय में जो कियाजाय वह भी नित्य जानना, एवं अष्टका व्यतीपात आदि नियत काल में जो किया जाय वह भी नित्य जानना ( १ )।

औ जो अनियत पुत्रजन्म आदि काल में किया जाय वह नैमित्तिक जानना।

औ जो फलविशेष की कामना के लिये भिन्न २ तिथि नक्षत्र-वारों में किया जाय वह काम्य जानना ( २ )।

---

गृहाश्रमी। धनं पुत्राः कुतस्तस्य पितृनिःश्वासपीडया" इस वाक्य से इस में श्राद्ध न करने वाले के प्रति पितरों के शाप से सन्तान धनादि का नाश रूप अनर्थ बोधन किया है।

(१) अर्थात्—मृतदिन तथा अमावास्या, अष्टका, व्यतीपात, महालय आदि जो काल हैं वह अपने २ समय में नियम से होने से नियतकाल कहे जाते हैं औ पुत्रजन्म-ग्रहण आदि अनियमसे होने से अनियत कहे जाते हैं, तहां जो नियत काल में किया जाय वह नित्य है औ जो अनियत काल में किया जाय वह नैमित्तिक जानना, न करने से पाप का जनक होने से जो अवश्य किया जाय यह नित्यनैमित्तिक का साधारण लक्षण है।

(२) अर्थात्—कन्या, जामाता, अजाआदिपशु, सत्संतान, द्यूतविजय,

अब यदि जो कोई यह संदेह करे कि (जो आप ने वृद्ध मनु के नाम से वाक्य लिखे हैं वह वृद्धमनु क्या है) तो उस संदेह के निवारणार्थ नारदस्मृति के आरम्भ का पाठ प्रदर्शन किया जाता है जिस से यह दृढ निश्चय हो जाय कि आज कल प्रचलित मनुस्मृति का मूलभूत जो मानव धर्मशास्त्र है वह वृद्धमनु है ।

"इह हि भगवान् मनुः* प्रथमं सर्वभूतानुग्रहा-

---

पठिष्यति, नमेऽस्ति वित्तं न धनं नचान्यच्छ्राद्धस्य योग्यं स्वपितॄन् नतोस्मि, तृप्यन्तु भक्त्या पितरो मयैतौ भुजौ ततौ वर्त्मनि मारुतस्य' वाराह पु० अ० १३ श्लो० ५७।५८ इस में प्रमाण हैं ।

* भगवान् मनु ने पहिले सर्वभूतों पर अनुग्रह के लिये आचारस्थिति का हेतुभूत एक शास्त्र निर्माण किया, जिस में लोकसृष्टि, १ भूतविभाग, २ सद्देशप्रमाण, ३ पर्षत्का लक्षण, ४ वेदविचार, ५ वेदाङ्गविचार, ६ यज्ञविधान, ७ आचार, ८ व्यवहार, ९ कण्टकशोधन, १० राजवृत्त, ११ वर्णाश्रमविभाग, १२ विवाहन्याय, १३ स्त्रीपुंसविकल्प १४ दायानुक्रम, १५ श्राद्धविधान, १६ शौचाचारविकल्प, १७ भक्ष्याऽभक्ष्यलक्षण, १८ विक्रेयाऽविक्रेयमीमांसा, १९ पापों के भेद, २० स्वर्गनरकप्रदर्शन, २१ प्रायश्चित्त, २२ ब्रह्मज्ञान, २३ रहस्यस्थान, २४ यह चौबीस प्रकरण हैं, फिर मनु जी ने इन सब प्रकरणों को एक सहस्र अशीति ८० अध्यायों में एकलक्ष श्लोकों द्वारा उपनिबद्ध कर लोक में प्रचार के लिये देवर्षिनारद के प्रति प्रदान किया, नारदजी ने अध्ययन कर मन में यह विचारा कि महान् विस्तीर्ण होने से मनुष्यों कर धारण करना यह सुकर नहीं है इस से बारह हजार श्लोक में उस का संक्षेप किया औ मार्कण्डेय के प्रति प्रदान किया, औ सुमति भार्गव (मार्कण्डेय) ने भी मनुष्यों की आयु के ह्रास से अल्पशक्ति मान कर उस को चार सहस्र श्लोकों से संक्षेप कर लोकों में प्रचार किया, तहां जो लक्ष श्लोक स्वरूप है उस का देवादि अध्ययन करते हैं इतर वा मनुष्य अध्ययन करते हैं, इन में से जो लक्ष औ बारह हजार श्लोकवाला शास्त्र है वह वृद्धमनु औ बृहन्मनु इस नाम से व्यवहृत होता है औ

र्थमाचारस्थितिहेतुभूतं शास्त्रं चकार, यत्र लोकसृष्टि-र्भूतविभागः, सद्देशप्रमाणं, पर्षल्लक्षणं, वेद, वेदाङ्ग, यज्ञविधानमा, चारो, व्यवहारः, कण्टकशोधनं,राजवृत्तं, वर्णाश्रमविभागौ, विवाहन्यायः, स्त्रीपुंसविकल्पो, दाया-ऽनुक्रमः,श्राद्धविधानं,शौचाचारविकल्पो,भक्ष्याऽभक्ष्य-लक्षणं, विक्रेयाऽविक्रेयमीमांसा, पातकभेदाः, स्वर्ग-नरकानुदर्शनं, प्रायश्चित्तान्युपनिषदो, रहस्यसंस्था-नानि, इति चतुर्विंशतिप्रकरणानि १ तदेतदत्रश्लोक-शतसहस्रेण साशीतिनाध्यायसहस्रेण च भगवान्मनु-रुपनिबध्य देवर्षये नारदाय प्रायच्छत् २ स च तस्मा-दधीत्य महत्त्वान्नायं ग्रन्थः सुकरो मनुष्यैरेव धारयितु-मिति द्वादशभिः सहस्रैः संचिक्षेप तं च महर्षये मार्कण्डेयाय प्रायच्छत् ३ सुमतिरपि भार्गवस्तस्माद-धीत्य तथैवायुर्ह्रासादल्पीयसी शक्तिर्मनुष्याणामिति चतुर्भिः सहस्रैः संचिक्षेप तदेतत् पितृमनुष्या ह्यधी-यते, विस्तरेण शतसहस्रं देवगन्धर्वादयः, तत्राय-माद्यः श्लोकः–आसीदिदं तमो भूतम्' इत्यादि । ”

जो आज कल प्रचलित मनुस्मृति है वह भार्गवकृत संग्रह है इसी से इस के अध्यायों के अन्तों में ‘ भृगुप्रोक्त ’ यह लिखा है यद्यपि कुल्लूकभट्ट की टीका के अनुसार इस मनुस्मृति का तीन सहस्र से भी न्यूनश्लोक हैं तथापि अन्य टीकाओं के देखने से चार हजार तक संख्या का संभव जान लेना क्योंकि सर्वज्ञनारायण,राघवानन्द, रामचन्द्र, गोविन्द आदि व्याख्याकारों ने बहुत से ऐसे श्लोकों का व्याख्यान किया है जो कि कुल्लूक ने छोड दिये हैं।

अब प्राचीननिबन्धकारों ने जो जो वचन बृहन्मनु तथा वृद्धमनु के नाम से लिखे हैं उन वचनों का कुछ उपन्यास किया जाता है जिस से यह निश्चय हो जाय कि उन के समय में वह मानवशास्त्र प्रचलित था,

"मध्ये वा यदि वाप्यन्ते यत्र कन्यां रविर्व्रजेत् (१)
पक्षः स कालः संपूर्णः श्राद्धं तत्र विधीयते" स्मृतिचन्द्रिका।
तृणं वा यदि वा काष्ठं पुष्पं वा यदि वा फलम्(२)
अनापृष्टं तु गृह्णानो हस्तच्छेदनमर्हति । स्मृ. च.।
पिता पितृव्यो भ्राता वा चैनामध्यापयेत्पुरा, (३)
स्वगृहे चैव कन्याया भैक्ष्यचर्य्या विधीयते
वर्जयेदजिनं दण्डं जटाधारणमेव च" स्मृतिचन्द्रिका।
"विवाहव्रतचूडासु माता यदि रजस्वला । (४)
तस्याः शुद्धेः परं कार्य्यं मङ्गलं मनुरब्रवीत् धर्माधिसार।

---

(१) जिस पक्ष के मध्य वा अन्त में कन्या में सूर्य होय वह संपूर्ण पक्ष ही श्राद्ध का काळ है।

(२) तृण,काष्ठ,पुष्प,फळ को विना आज्ञा से ले तो उस का हाथ काटे।

(३) पिता वा पिता का भ्राता वा अपना भ्राता ही कन्या के प्रति पढ़ावै अन्य नहीं, औ अपने घर में ही कन्या के लिये भिक्षाचरण का विधान है अन्य घर में नहीं, औ जैसे ब्रह्मचारी के लिये चर्म तथा दण्ड एवं जटाधारण का विधान किया है तैसे कन्या के लिये नहीं, अर्थात् इन सब का त्याग करे।

(४) विवाह, व्रत, चूडाकर्म में यदि माता रजस्वला होय तो शुद्धि से अनन्तर यह मङ्गलकृत्य करना चाहिये यह मनु जी का कथन है।

दानप्रकरणे चतुर्वर्गचिन्तामणौ हेमाद्रि —

सन्ध्ययोरुभयोर्जप्ये भोजने दन्तधावने, (१)
पितृकार्य्ये च दैवे च तथा मूत्रपुरीषयोः,
गरूणां सन्निधौ दाने योगे चैव विशेषतः,
एषु मौनं समातिष्ठन् स्वर्गं प्राप्नोति मानवः,

---

व्रतखण्डे हेमाद्रि —

" विहितस्याननुष्ठानमिन्द्रियाणामनिग्रहः । (२)
निषिद्धसेवनं नित्यं वर्जनीयं प्रयत्नतः "

---

श्राद्धखण्डे हेमाद्रि —

"यत्किञ्चिन्मधुसंमिश्रं गोक्षीरं घृतपायसं ।
दत्तमक्षयमित्याहुः पितरस्त्वेव देवताः ।"(३)

" गते देशान्तरे पत्यौ गन्धमाल्याञ्जनानि च (४)
दन्तकाष्ठं च ताम्बूलं वर्जयेद् वनिता सती" स्मृतिरत्नाकर ।

---

( १ ) प्रातः तथा सायंसंध्या में, तथा जप, भोजन, दन्तधावन के करने समय में एवं देव तथा पितृकार्य्य में, औ मूत्र तथा मल के त्यागकाल में औ गुरुओं के समीप तथा दान काल में एवं योगाभ्यास समय में जो पुरुष मौन को धारन करता है वह स्वर्ग को प्राप्त होता है।

(२) वेदविहित कर्म का न करना तथा इन्द्रियों का अनिग्रह तथा निषिद्ध सेवन यह ' तीनों ' अवश्य ही प्रयत्न पूर्वक पुरुष को त्यागना चाहिये।

(३) मधुकर मिश्रित गोक्षीर वा घृत वा पायस जो कुछ पितरों के प्रति दिया जाय उस को पितररूप देवता अक्षय कहते हैं।

(४) पति के परदेश जाने पर पतिव्रता स्त्री गन्ध, माला, अञ्जन, दन्तधावन, ताम्बूल, इन का परित्याग करे।

" जपस्तपस्तीर्थसेवा प्रव्रज्या मन्त्रसाधनं, (१)
देवतासाधनं चैवं स्त्रीशूद्रपतनानि षट्" शूद्रकमलाकर ।

"यः कारणं पुरस्कृत्य व्रतचर्य्यां निषेवते (२)
पापं व्रतेन संछाद्य वैडालं नाम तद् व्रतम्" पराशरमाधव । -

"सर्वदेशेषु पूर्वाह्णे मुख्यं स्यादुपनायनम् (३)
मध्यान्हे मध्यमं प्रोक्तमपराह्णे च गर्हितम् संस्कारकौस्तुभ ।

"जातकर्मादिसंस्काराः स्वकाले न भवन्ति चेद् (४)
चौलादर्वाक् प्रकुर्वीत प्रायश्चित्तादनन्तरम्"
नारायणभट्टप्रयोगरत्न ।

"भरणं पोष्यवर्गस्य प्रशस्तं स्वर्गसाधनं (५)
नरकं पीडने चाऽस्य तस्माद्यत्नेन तं भरेत्" विवादभङ्गार्णव ।

---

(१) जप, तप, तीर्थसेवन, संन्यास, मन्त्रसाधन, देवतासाधन, यह छः कर्म स्त्री तथा शूद्र के लिये पापजनक है ।

(२) जो पुरुष किसी पाप की निवृत्ति रूप कारण के लिये व्रतचर्य्या को सेवन करता है औ व्रतद्वारा अपने पाप को छिपाया चाहता है उस पुरुष का किया हुआ व्रत वैडालव्रत कहा जाता है ।

(३) सर्व देशों में पूर्वाह्ण उपनयन का मुख्य काल है औ मध्यान्ह मध्यम काल है औ अपराह्ण निन्दित है ।

(४) यदि जातकर्म नामकरण आदि संस्कार अपने उचित काल में न होय तो प्रायश्चित कर चूड़ाकर्म से पूर्व ही इन को करे देर न करे ।

(५) स्त्री, पुत्र, भृत्य आदिक पोष्य वर्ग का जो पालन है वह स्वर्ग का साधन है औ इन को जो पीड़ा देनी है वह नरक का साधन है इस से इन का अवश्य पोषण करे ।

"पतितस्तु सुतः क्लीवः पंगुश्चोन्मत्तको जडः (१)
अन्धोऽचिकित्सरोगार्त्तो भर्तव्यास्ते निरंशकाः" दायक्रमसंग्रह ।
"मानुषास्थि शवं विष्ठा रेतो मूत्रार्तवं वसा (२)
स्वेदाश्रुदूषिकाश्लेष्ममद्यं चामेध्यमुच्यते" मिताक्षरा ।

---

हडस्मृ —( मदनपारिजात )

" न पिबेन्न च भुञ्जीत द्विजः सव्येन पाणिना
एकहस्तेन न जलं शूद्रेणावर्जितं पिबेद् " (३)
" ताम्रपात्रे न भुञ्जीत भिन्नकांस्ये मलाविले,
पलाशपद्मपत्रेषु गृही भुक्त्वैन्दवं चरेद् " (४)
" क्लीवाद्या नोदकं कुर्य्युः स्तेनव्रात्या विधर्मिण:
गर्भभर्तृद्रुहश्चैव सुराप्यश्चैव योषित:" (५)

---

(१) पतित, नपुंसक, पङ्गु, उन्मत्त, जड़, अन्ध, अनिवार्य्य कुष्ठ आदि रोगयुक्त, जो पुत्र है वह पिता के अंश का भागी नहीं होता है किन्तु भोजनाच्छादन का अधिकारी होता है।

(२) पुरुष की हड्डी, मुरदा, विष्ठा, वीर्य्य, मूत्र, स्त्री का ऋतुकालिक रज, चरबी, पसीना, नेत्र का जल, कान की मल, श्लेष्म, मदिरा, यह सब पदार्थ अमेध्य ( अपवित्र ) हैं।

(३) ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य वामहस्त से न भोजन करें औ न जलपान करें औ एक हाथ से जल भी न पीवें एवं शूद्र का दिया हुवा जल भी न पीवें। ( कलिकाता सोसायटी मुद्रित पत्राङ्क ३२९ )

(४) ताम्र के पात्र में तथा फूटे हुये कांस्यपात्र में तथा मलयुक्त पात्र में गृहस्थी भोजन न करे, औ यदि गृहस्थी पलाश तथा पद्म के पत्र में भोजन करे तो चान्द्रायण व्रत करे नहीं तो पाप होता है ( पृ० ३२९ )।

(५) नपुंसक, चोर, संस्कार रहित, विधर्मी पुरुष तथा गर्भघातक, पति-

" महानद्यन्तरं यत्र गिरिर्वा व्यवधायकः

वाचो यत्र विभिद्यन्ते तद्देशान्तरमुच्यते " (५)

" श्रवणाश्विधनिष्ठार्द्रानागदैवतमस्तके,

यद्यमा रविवारेण व्यतीपातः स उच्यते " (१)

"न नियुक्तः शिखावर्जं माल्यं शिरसि धारयेद्"(२)

" जीवन् जातो यदि ततो मृतः सूतकमेव तु

सूतकं सकलं मातुः पित्रादीनां त्रिरात्रकम् " (३)

" नाध्यापयति नाधीते ? स ब्राह्मणब्रुवः स्मृतः "

[illegible]

"राजा लब्ध्वा निधिं दद्याद् द्विजेभ्योऽर्धं द्विजः पुनः (४)

विद्वानशेषमादद्यात्स सर्वस्य प्रभुर्यत:
इतरेण निधौ लब्धे राजा षष्ठांशमाहरेद्
अनिवेदितविज्ञाता दाप्यस्तं दण्डमेव च” दायतत्त्व।

---

“शूद्रोप्येवंविध: कार्य्यो विना मंत्रेण संस्कृत:” (१)
संस्कारमयूख।

“वस्त्रेणाच्छाद्य तु करं दक्षिणं य: सदा जपेत् (२)
तस्य तत्सफलं जप्यं तद्हीनमफलं स्मृतम्” आचारमयूख।

“स्त्रीधनं स्यादपत्यानां दुहिता च तदर्थिनी, (३)
अप्रत्ता चेत्समूढा तु लभते मानमात्रकम्” व्यवहारमयूख।

“पतत्यर्धं शरीरस्य भार्य्या यस्य सुरां पिवेत् (४)

---

से अर्धभाग ब्राह्मणों को दे, औ यदि ब्राह्मण को निधि प्राप्त होय तो वह सब ही ग्रहण करे क्योंकि ब्राह्मण सर्व का स्वामी है, यदि वैश्य आदि को निधि का लाभ होय तो राजा के प्रति छठा ६ अंश प्रदान करे, औ न निवेदन करे तो उस के प्रति राजा दण्डप्रदान करे।

(१) शूद्र के भी जातकर्म आदि संस्कार करे परन्तु वैदिक मंत्रों के उच्चारणपूर्वक न करे।

(२) जो अपने दक्षिणहस्त को वस्त्र से आच्छादित कर जप करता है उस का जप सफल है औ अन्य का निष्फल है।

(३) स्त्री के धन का अधिकारी पुत्र तथा कन्या है परन्तु यदि कन्या अविवाहिता होवै तब तो पूर्ण अधिकारवाली है औ विवाहिता होवै तो कुछ २ सत्कार की अधिकारिणी है।

(४) जिस की भार्य्या सुरा पान करती हो वह पुरुष भी शरीर से अर्धपतित जानना, ऐसे पतित का भी विना मरणान्त प्रायश्चित से अन्य कोई प्रायश्चित नहीं है।

पतितार्धशरीरस्य निष्कृतिर्न विधीयते" माधविमयूख ।

"श्यालके तत्सुते चैव सद्यः स्नानेन शुद्ध्यति (१)
षण्ढं तु ब्राह्मणं हत्वा शूद्रहत्याव्रतं चरेद्" मूदकमलाकर ।

"पिता पितामहो भ्राता ज्ञातयो गोत्रजोऽग्रजाः (२)
उपायनेऽधिकारी स्यात्पूर्वाभावे परः परः" निर्णयसिन्धु ।

"यो भाटयित्वा शकटं नीत्वा नान्यत्र गच्छति, (३)
भाटं न दद्याद् दाप्योसावनूढस्यापि भाटकम्" ।

विवादचिन्तामणि ।

" त्रयोदश्यान्तु सप्तम्यां चतुर्थ्यामर्धरात्रतः (४)
अर्वाक् नाध्ययनं कुर्यादिच्छेत् तस्य परायणम् ।
रात्रौ यामद्वयादर्वाक् यदि पश्येत् त्रयोदशीम्

---

(१) साला तथा साले का पुत्र यदि मरे तो शीघ्र ही स्नानमात्र से शुद्धि जाननी, औ यदि नपुसक ब्राह्मण की हत्या करे तो शूद्रहत्या का प्रायश्चित करे।

(२) पिता पितामह भ्राता, ज्ञाति, गोत्रज, अग्रज इन में से पूर्व २ के अभाव होने पर पर २ को उपनयन कराने में अधिकार जानना ।

( ३ ) जो गाड़ी भाड़ाकर अपने गृह में लेजाकर फिर किसी प्रतिबन्धक से न जाने पर भाड़ा न दे तो राजा को उचित है कि न भी सवारी करे तौ भी भाड़ा दिवावै ।

( ४ ) त्रयोदशी सप्तमी चतुर्थी इन तिथियों में अर्धरात्रि से पूर्व अध्ययन मत करे किन्तु पारायण करे, औ यदि द्वादशी के दिन अर्धरात्रि से पूर्व त्रयोदशी का योग होय तो उस रात्रि में महादेव जी के आराधन से विना और कोई काम न करे क्योंकि अन्य सब कामों के वह नाश करने वाली है ।

सा रात्रिः सर्वकर्मघ्नी शङ्कराराधनं विना" स्मृतिरत्नाकर।

'दशाहाभ्यन्तरे बाले प्रमीते तस्य बान्धवैः (१)
शावाऽऽशौचं न कर्तव्यं सूत्याशौचं विधीयते" मिताक्षरा।

"येन शुक्लीकृता हंसाः शुकाश्च हरितीकृताः(२)
मयूराश्चित्रिता येन स ते वृत्तिं विधास्यति"

भागवतस्कं० २ अ० १ श्लो० १६ टीका।

विस्तरभय से अन्य वचनों का उपन्यास नहीं किया गया है *।

ओम्–श्रीः।

" व्यूहक्केशाङ्कभूवर्षे वैक्रमे वैक्रमे पुरे *
माघमासाऽसिते पक्षे गुरौ याम्ये तिथौ शुभे,

---

(१) दश दिन के भीतर ही यदि उत्पन्न हुआ बालक मृतक हो जावे तो उसका पातकाशौच मत करे किन्तु सूतकाशौच करे।

(२) जिस परमात्मा ने हंसों को श्वेत किया है औ शुकों को हरित किया है औ मयूरों के पांखों को चित्रित किया है सोई तुमें जीविका प्रदान करेगा सोच मत करो।

* इसी प्रकार से 'मधुपर्के च सोमे च तांबूलस्य च भक्षणे, फलमूले चेक्षुदण्डे न दोषं प्राह वै मनुः" इत्यादि प्रकार के मनु के नाम से जो पुराण तथा रामायण भारतादिकों में श्लोक आते हैं वह भी वृद्धमनु के जानने, मधुपर्क, सोमरस, फल, मूल, इक्षु, तांबूल इन के भक्षण के पश्चाद् आचमन न भी करे तो कुछ दोष नहीं है।

* अर्थात् महाकाल महेश्वर के निवास भूत विक्रम जी की उज्जयिनी

महाकालालये श्रौतसर्वस्वं पूर्णतामितम् ”

नमोऽन्तर्यामिणे गुरवे ।

इति श्रीलनिखिलशास्त्रनिष्णातस्वामिबालरामोदासीनोद्भासित
श्रौतसर्वस्वम् ।

---

नामक पुरी में विक्रम जी के १९५४ वर्ष में माघकृष्ण पक्ष गुरुवार त्रयोदशी को यह ग्रन्थ समाप्त हुआ ।

हरि ओम् शान्तिः ।

इति श्रीमदुदासीन स्वाम्यात्मस्वरूपोद्दीपितमपेक्षितानुक्तपूरण विवरणम्

# अशुद्धशोधन ।

| पृष्ठ | पङ्क्तौ | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ४ | ११ | सद्यः | सद्यः न |
| २५ | १ | सपिण्ड० | स पिण्ड० |
| २५ | १४ | निर्णित | निर्णीत |
| २६ | १६ | अन्ववबलम्ब्यं | अन्ववलम्ब्यं |
| २७ | ५ | प्राचीनाबीती | प्राचीनावीती (१) |
| २७ | १८ | शिरोवधार्य | शिरोवधाय |
| २७ | २२ | मत | मन |
| ३० | १६ | भाजने | भोजन |
| ३५ | १ | विमघ्नते | विमथ्नते |
| ३६ | १ | यौर्भौ | योर्भौ |
| ३६ | १३ | खड्गसदश | खड्गसदृश |
| ३७ | १६ | दर्भै० | दर्भैं० |
| ४० | १० | च्छिन्ने र | च्छिन्नैर |
| ४१ | ५ | इध्यस् | इध्मस् |
| ४६ | १३ | आचायय | आचार्य्य |
| ४७ | १५ | हित्र्यत | हि=यतः |
| ४७ | १८ | जीवना | जीवता |
| ४९ | ६ | आकाङ्क्षा | आकाङ्क्षा के |
| ५४ | १८ | प्राश्यां ३ | प्राश्या ३ |
| ५६ | १८ | पिथलाद | पिप्पलाद |